मौजूद है परन्तु उसको पाषाणसे निकालनेकी क्रिया जाने बिना उसकी प्राप्ति नहीं हो सकती, उसी प्रकार गौ भी विधिपूर्वक लिये बिना अपने पास रहता हुवा दूध कदापि नहीं दे सकती है ॥८३॥ यह कार्य किस प्रकार सिद्ध होगा, इसमे हानि कैसी होगी, इसकी वृद्धि किस प्रकार होगी ? इस प्रकार जो पुरुष प्रति समय नहीं विचारता, वह दोनों लोकमें दुःख ही भोगता है ॥८४॥ जो नीच पुरुष गर्वित आशय होकर अपने मनमें सारभूत विचारको स्थान नहीं देता, वह उक्त बादशाहके समान मानमर्दित हो अपने कार्यको नष्ट करता है और वह बुद्धिमानोंके द्वारा त्यागने योग्य है ॥८५॥

उस नष्टबुद्धि म्लेच्छ राजाने उस गौको अवध्य पीड़ा दी सो ठक ही है। मूर्खकी संगति करनेवाला प्रगटतया अनिवार्य समस्त दोषोंको प्राप्त होता है ॥८६॥ इस संसारमें मूर्खताके समान तो कोई अंधकार नहीं है और ज्ञानके समान कोई प्रकाश नहीं है, इसी प्रकार जन्म मरणके समान तो कोई शत्रु नहीं और मोक्षके समान कोई मित्र (बन्धु) नहीं है ॥८७॥ कदाचित् सूर्यके रहते अन्धकार हो जाय, अथवा सूर्यमें शीतलता और चन्द्रमामे उष्णता हो जाय, परन्तु मूर्खमें कदापि विचारशक्ति नहीं होती ॥८८॥ सिंह दि हिंस्रजन्तुओंसे परिपूर्ण वनमें फिरना, सर्पराजकी सेवा करना, तथा वज्राग्निमें जल जाना श्रेष्ठ है, परन्तु मूर्खजन तो कभी क्षणभर भी सेवा करने योग्य नहीं है ॥८९॥ जिस प्रकार अन्धेके आगे नृत्य करना, बधिर (बहरे)के आगे संगीत करना, कव्वेका शौच करना, मुरदेको भोजन देना, नपुंसकको आंका होना वृथा है, उसी प्रकार मूर्खको दिया हुवा सुखकारी रत्न भी वृथा जाता है ॥९०॥

यह गौ मुझे दूध किस प्रकार देगी, इस प्रकार जिस म्लेच्छ

बादशाहने न पूछ कर बहुतसा धन देके गौको ले लिया, सो उस म्लेच्छाधिपतिके समान दूसरा कौन मूर्ख है ? ॥९१॥ जो पुरुष उस वस्तुके ज्ञाताको तो पूछे नहीं, और किसी वस्तुको धन देकर मोल लेवे तो वह मूढ भयावने वनमें मूल्य ग्रहणकी इच्छासे चोरोंको रत्न बेचता है ॥९२॥ जो विनीत सत्पुरुष उभय लोकमें सुखकी इच्छा रखते हैं, उनको चाहिये कि मानको छोड़ अज्ञात कार्यको पूछकर विधिसे साधन करे ॥९३॥ जो दुर्बुद्धि राग द्वेष मोह काम क्रोध मान लोभ और मूढ़ताके वशीभूत हो हिताहितका विचार कर नहीं करते, वे स्वयं अपने मस्तक पर वज्रपात करते हैं ॥९४॥ जो दुर्विदग्ध (मिथ्याज्ञानसे ही अपनेको पंडित समझनेवाला) पुरुष दुर्भेद्य गर्वरूपी पहाड़के शिखरपर चढ़कर किसी दूसरेको नहीं पूछता, वह द्वीपाधिपति तोमर बादशाहके समान हस्तगत हुये पयरूपी पवित्र रत्न (उत्तम पदार्थ) को नष्ट करता है ॥९५॥

जो विनयवान पुरुष सदैव पूछकर अपने मनमें भले प्रकार विचार कर, चिंतवन कर युक्तायुक्त कार्योंको करते हैं वे विस्तृत यशवाले मनुष्य, मनुष्य और देवगतिके सुखपनेको पाकर केवल ज्ञानके धारक हो आपदारहित निर्वाणपदको प्राप्त होते हैं ॥९६॥

इति श्री अमितगत्याचार्यकृत धर्मपरीक्षा नामक संस्कृत ग्रन्थकी बालावबोधिनी भाषाटीकामें सातवां परिच्छेद पूर्ण हुवा ॥ ७ ॥



# आठवा परिच्छेद

अथानन्तर प्राप्त हुये क्षीरको अज्ञानी म्लेच्छ राजाने जिस प्रकार नष्ट किया सो तो तुमसे कहा—अब अगुरु (चन्दनको) प्राप्त होकर नष्ट किया उसकी कथा कही जाती है ॥ १ ॥

## ८—अगुरुमूढ़की कथा ।

मगध देशमें वैरीरूपी मदोन्मत्त हस्तीके कुम्भको भेदन करनेके लिये केशरी (सिंह) के समान 'गजरथ' नामका एक राजा था ॥ २ ॥ वह राजा अनेक प्रकारकी क्रीड़ा करनेवाला था, सो एक समय क्रीड़ाके लिये वनमें गया तो सेनाको छोड़कर मन्त्री सहित बहुत दूर निकल गया ॥ ३ ॥ वहां वनमें पहिलेसे आगे खड़े हुये एक नौकरको देखकर राजाने मन्त्रीसे पूछा—यह कौन है और किसका नौकर व किसका पुत्र है ? सो मुझे कहो ॥ ४ ॥ तब मन्त्रीने कहा—हे राजन् ! यह आपके हरि नामक महत्तरका पुत्र हालिक नामका आपका ताबेदार सेवक है ॥ ५ ॥

श्रीमान्‌के चरणाम्बुजकी नित्य क्लेशकारक सेवा करतेर आज इसको बारह वर्ष बीत गये ॥ ६ ॥ यह बात सुनकर राजाने मन्त्रीसे कहा—हे भद्र ! तूने आज तक इसके क्लेशका कारण मुझे नहीं कहा, सो बहुत बुरा किया ॥ ७ ॥ पयादोंको क्लेश है, वा नहीं है कौन अच्छी सेवा करता है, कौन नहीं करता इत्यादि समस्त बाते मन्त्रीको जानकर राजाके प्रति निवेदन करना चाहिये ॥ ८ ॥ स्वाध्याय करते रहना साधुपुरुषोंका कार्य है, गृहकृत्य करना स्त्रियोंका और राज्यकार्य करना मंत्रियोंका काम है । सो इन तीनों बातोंको निरन्तर विचारते रहना चाहिये ॥ ९ ॥ तत्पश्चात् राजाने प्रसन्नचित्त होकर हालीसे

कहा कि शंकराट नामका उत्तम मठ है सो तुमको दिया उसे स्वीकार करो ॥१०॥

हे भद्र ! यह मठ कल्पवृक्षके समान मनोवांछित फलके देनेवाले अन्य पांचसौ गांवोंकर सहित बहुत अच्छा है, सो तुम ग्रहण करो ॥११॥ यह बचन सुनकर हालीने राजासे कहा—हे देव ! मैं तो अकेला हूं, बहुतसे गांव लेकर क्या करूँगा ? ॥१२॥ ये तो उन्हींके ग्रहण करनेयोग्य हैं कि जिनके हजारों पयादे और प्रबंध करनेवाले सेवक हों ॥१३॥ तब राजाने कहा—हे भद्र ! मनोहर गांवोंके विद्यमान रहते अपने आप प्रतिपालना करनेवाले सेवक हो जायगे । क्योंकि—॥१४॥ ग्रामोंसे धनकी प्राप्ति होती है, धनसे नौकर चाकरोंके समूह हो जाते हैं और नौकर चाकर राजाकी सेवा करते है, द्रव्यसे उत्तम और कोई वस्तु नहीं है ॥१५॥

द्रव्यसे ही कुलीन पंडित मान्य शूर न्यायविशारद विदग्ध (चतुर रसज्ञ) धर्मात्मा और प्रिय होता है ॥१६॥ योगी वाग्मी दक्ष वृद्ध (दाना) शास्त्रपारायण ये सब चाटुकारक (खुशामदी) होकर धनाढ्योंकी सेवा करते हैं ॥१७॥ गल गये हैं हाथ पांव और नाक जिसके ऐसा कोढ़ी होय और धनवान् होय तो उसको नवयोवना स्त्री भी गाढालिंगन करके शयन करती है । १८॥ जिसके घरमें द्रव्य है, उसके सभीजने तावेदार प्रियकर और वशीभूत हो जाते हैं ॥१९॥ जिसके घरमें सम्पदा है, वह यदि मूर्ख हो तो भी उसकी बड़े बड़े पंडितजन प्रशंसा करते हैं, यदि वह भीरु (कायर) हो तो भी उसकी बड़े २ योद्धा सेवा करने लग जाते हैं, यदि वह पापी हो तो भी उसकी धर्मात्मा पुरुष स्तुति करते हैं ॥२०॥

अतः त कदाचित् वहां आवे, जिसकी बराबर और कोई नहीं

हुआ ऐसे चक्री नारायण बलभद्र वगैरह जो बड़े बड़े पुरुष हो गये, वे सब ग्रामोंके ही प्रसादसे गौरवको प्राप्त हुये हैं ॥२१॥ ये सब बातें सुननेके पश्चात् हालीने कहा—महाराज ! मुझे तो कोई ऐसा क्षेत्र (खेत) देवें कि जिसमें हमेशा खेती हो सके व जिसमें वृक्ष कूप (गड्ढे) वगैरह नहीं हों ॥२२॥ यह सुनकर राजाने विचार किया कि यह अपने हित अहितको नहीं समझता । सो ठीक ही है, गांवके 'गवारोंमें निर्मल बुद्धि कहांसे होय' ॥२३॥ तत्पश्चात् राजाने मंत्रीको आज्ञा करी कि, हे भद्र ! इसको अगुरु चन्दनका क्षेत्र दे दो, जिससे यह मरणपर्यन्त विस्तीर्ण काष्ठको बेचकर सुखसे रहै ॥२४॥ तब मन्त्रीने जाकर उस हालीको कल्पवृक्षोंकी समान मन-वांछित वस्तुके देनेवाले अगुरु वृक्षोंसे भरा हुवा एक क्षेत्र दिखाकर कहा—महाराजने तुझे यह खेत दिया है ॥२५॥

उस खेतको देखकर हालीने अपने मन ही मन विचार किया कि, राजा बड़ा कृपण है, जो वृक्षरहित खेत मांगने पर भो अनेक वृक्षोंसे भरा हुवा खेत दिया ॥२६॥ मैंने तो कुबेरके समान अन्न उत्पन्न करनेवाला अजनके समान श्यामवर्ण वृक्ष गड्ढे आदिके उपद्रव रहित विस्तीर्ण और छिन्न भिन्न अर्थात् जुता हुवा खेत मागा था सो राजाने औरही तरहका वृक्षादि उपद्रवोंसे भरा हुवा दे दिया ॥२७॥ खैर ! अब यही ले लेना चाहिये, क्योंकि यदि राजा यह भी नहीं देता तो मैं क्या करता ? इसको ही मैं ठीक कर लूँगा ॥२८॥ इसप्रकार विचार कर उस हालीने 'प्रसाद' कह कर वह क्षेत्र स्वीकार किया और अपने घर आ तीक्ष्ण कुठार लेकर उस कुबुद्धिने अगुरुके वृक्ष काटने शुरू कर दिये ॥२९॥ सो आकृष्ट (खिचे) हैं भ्रमरोंके समूह जिससे ऐसी सौरभसे दशों दिशाओंको आमोदित करनेवाले,

सज्जन पुरुषकी समान सेवा करने योग्य, ऊँचे २ सरस, सुखदायक, बड़े कष्टसे मिलनेवाले, द्रव्यके देनेवाले, वे अगुरु वृक्ष सबके सब काट कर उस हालीने जला दिये। सो ठीक ही है—'स्वेच्छाचारी निर्विवेकी गवार कोई श्रेष्ठ कार्य नहीं करते' ॥३०-३१॥

इस प्रकार परिश्रमसे उन वृक्षोंको काट जलाकर शीघ्र ही अन्यायसे घरकी समान वह खेत बोने लायक हथेलीकी समान निर्मल करता हुवा और हर्षके साथ राजाको भी दिखाया और कहा—देखिये मैंने यह कैसा उमदा खेत बनाया है, सो ठीक ही है,—घमंडी नीचपुरुष अपनी मूर्खतासे ही प्रसन्न रहते हैं, ॥३२-३३॥ राजाने खेतको देखकर कहा—ऐसे खेतमें तूने क्या२ बोया है ? तब हालीने कहा कि हजूर ! मैंने महाफलके देने-वाले कोदों बोये हैं ॥३४॥ इसप्रकार उसकी मूर्खता देखकर राजाने कहा कि—अरे ! उन जलाये हुये वृक्षोंमेंसे कुछ रहा भी है कि नहीं ? ॥३५॥

तब उसने अगुरुचन्दनका एक हाथभरका टुकड़ा लाकर दिखाया, और कहा—हजूर ! उन वृक्षोंको जलाते समय यह हाथ-भरका एक टुकड़ा तो रह गया है ॥३६॥ तब राजाने कहा कि तू इस टुकडेको बाजारमें ले जाकर शीघ्र ही बेचकर आ, हालीने कहा—हजूर ! इतने काठका क्या मूल्य मिलेगा ? ॥३७॥ राजाने हँसकर उस दुर्बुद्धि हालीसे कहा कि बनियां जितना मूल्य दे, उतना ही ले लेना ॥३८॥ जब उस हालीने वह हाथभरका अगुरु चन्दन बाजारमें लेजाकर बेचा तो बनियेने उसको पांच दीनार दिये ॥३९॥ तब वह हाली इस बातको विचारकर विषादरुपी अग्निसे तापित हो पश्चात्ताप करने लगा। सो ठीक ही है, जो अज्ञानतासे कार्य करने-

चाके हैं,—'इनमें ऐसा कौन है कि जिसको पीछेसे पश्चात्ताप न हो ॥४०॥

जो इस जरासे टुकडेका इतना मूल्य मिल गया तो उन सब वृक्षोंका कितना मूल्य मिलता, उसकी तो गिनती ही नहीं ॥४१॥ राजाने तो मुझे निधानकी समान क्षेत्र दिया था, परन्तु मुझ अज्ञानी पापीने व्यर्थ ही नष्ट कर दिया ॥४२॥ यदि मैं उन वृक्षोंकी यत्नसे रक्षा करता तो मरणपर्यन्त सुखका साधनभूत द्रव्य हो जाता ॥४३॥ इसप्रकार वह हाली कामसे पीड़ित विरहीके समान अनिवार्य दुःखी हुवा ॥४४॥ जो अधम बडे यत्नसे प्राप्त किये द्रव्यको नष्ट कर देता है, वह हालीकी समान सदैव दुर्निवार पश्चात्ताप करता है ॥४५॥

जो नष्टबुद्धि वस्तुमें सारासार नहीं जानता, वह पाये हुवे दुष्प्राप्य रत्नको नष्ट कर देता है ॥४६॥ जो कुधी वस्तुके हेय उपादेयको नहीं विचारता, वह आककी जडके लिये सोनेके हलसे पृथिवीको कर्षण करता है ॥४७॥ हे ब्राह्मणो! तुम लगोंमें उस हालीकी समान सारासारका विचार न करनेवाला हो तो पूछनेपर भी मैं कहते हुये डरता हू ॥४८॥ अब अलभ्य अगुरुचन्दन वृक्षोंको नष्ट करनेवाले निर्विचार मूर्खकी कथा कहता हूं सो सुनो ॥ ४९॥

## ९—चन्दनत्यागी मूर्खकी कथा।

भोगभूमिकी समान सुखके आधारभूत मध्यदेशमें किसी समय शांतमन नामवाला मथुरा नगरीका राजा था ॥५०॥ सो एक समय वह राजा ग्रीष्म ऋतुके सूर्यसे हाथीकी समान दुर्निवार पित्तज्वरसे अतिशय पीड़ित और विह्वल हो गया ॥५१॥ सूर्यके आतापसे थोडे जलमें मछलीकी समान उस पित्तज्वरके तापसे वह राजा कोमल

सन्ताप्त तडफडाता था ॥५२॥ उस राजाका बड़े२ प्रामाणिक वैद्यों द्वारा उपचार होते भी वह दुःसाध्य संताप, इन्धनसे अग्निके समान उत्तरोत्तर बढ़ने लगा ॥५३॥ अष्टप्रकारकी चिकित्सा जानते हुये भी वे वैद्य दुर्जनकी सांत्वनामें सज्जनोंकी समान उस तापको शमन करनेमें समर्थ नहीं हुये ॥५४॥

जब मन्त्रीने देखा कि राजाके शरीरमें ताप बढ़ता ही जाता है, उसने मथुरा नगरमें चारों तरफ घोषणा की (ढिंढोरा पीटा) कि जो कोई राजाके शरीरका दाह नष्ट कर देगा, उसको मानप्रतिष्ठाके साथ १०० गांव दिये जायगे ॥५५–५६। इसके सिवाय खास राजाके पहिरनेका उत्कृष्ट कंठा, अत्यन्त कटिमेखला और एक पोषाकका जोडा भी दिया जायगा ॥५७॥ यह घोषणा सुनकर एक वणिक गोशीर्ष चन्दनकी लकड़ी लेनेके लिये घरसे बाहर हुवा, सो दैवयोगसे एक धोबीके हाथमें गोशीर्षचन्दनका मूठा देखा ॥५८॥ उस वणिकने चारों तरफ उड़ते हुये भ्रमरके समूहसे वास्तवमें गोशीर चन्दनका समझ धोबीसे पूछा—हे भद्र ! नीमकी लकड़ीका मूठा तू कहांसे लाया ? ॥५९॥ धोबीने कहा—मुझे नदीमें बहता हुआ मिला है। तब वणिकने कहा—इसके बदलेमें बहुतसा काष्ट लेकर यह हमको दे दो। ६०॥

उस निर्विवेकी धोबीने कहा—हे साधु पुरुष, ले लो, इसमें मेरी क्या हानि है ? इस प्रकार कह कर उस चन्दनके मूठेके बदलेमे बहुतसा काष्टसमूह लेकर वह मूठा दे दिया ॥६१॥ तब वह बुद्धि-विशाल वणिक शीघ्र ही घर आकर उसको घसकर ले गया और राजाके समस्त शरीरमें उसका लेपन कर दिया ॥६२॥ जिस प्रकार प्रियस्त्रीके संयोगसे वियोगी पुरुषके दुःखका नाश होता है, उसी

प्रकार उस चन्दनके लगाते ही राजाके समस्त शरीरका सन्ताप नष्ट हो गया ॥६३॥ तत्पश्चात् राजाने भी अपनी घोषणाके अनुसार सौ गांव और कण्ठाभरणादि देकर उस वणिककी बहुत कुछ प्रतिष्ठा की। सो ठीक ही है, महान् पुरुषोंका उपकार करना कल्पवृक्षके सदृश है ॥६४॥ इस प्रकार उस काष्ठके ही प्रभावसे वणिककी प्रतिष्ठाको सुनकर वह धोबी शोकसे तापित हो माथा कूट२ कर रोने लगा ॥६५॥

हाय! दुरात्मा बनियेने उस काष्ठको चन्दनका मूठा जानकर यमके समान किस प्रकार मुझे ठग लिया? नीमकी बहुतसी लकड़ियें देकर मेरा गोशीरचन्दनका मूठा कैसे ले लिया। सो ठीक ही है, असत्यभाषी बनियोंसे यमराज भी ठगाया जाता है ॥६६–६७॥ इस प्रकार महाशोक करके वह रजक निरन्तर दहने (जलने) लगा। सो ठीक ही है—'अज्ञानमें रहनेवालोंको सुख किस प्रकार हो' ॥६८॥ उस धोबाने यह विचार नहीं किया कि, नीमके एक काष्ठ-खण्डके बदलेमें यह बनिया बहुतसा काष्ठ क्यों देता है ॥६९॥ इस दुर्निवार अज्ञानरूपी महा अन्धकारको सूर्य चन्द्रमाकी किरणें भी नष्ट नहीं कर सकतीं ॥७०॥

जो अन्धकारसे अंधा होता है वह नेत्रोंसे तो नहीं देखता, किन्तु चित्तसे तो तत्त्वको (वस्तुके स्वरूपको) देखता है परन्तु जो अज्ञानसे शून्य हृदय हैं, वे न तो चित्तसे देखते और न नेत्रोंसे ही देखते ॥७१॥ सो हे विप्रो! उस धोबीके समान बदला करनेवाला कोई मनुष्य इस वादशालामें होवे तो मैं पूछने पर भी उसी बात कहते हुये डरता हूँ ॥७२॥ इस प्रकार मैंने चन्दन त्यागी,

मूर्ख कहा । अब सर्व प्रकार निंदाके भाजन ४ मूर्खोंकी कथा कहता हूं सो सुनो ॥७३॥

## १०—चार मूर्खोंकी कथा ।

एक समय चार मूर्ख मिलकर कहीं जा रहे थे सो उन्होंने मार्गमें कहीं पर जिनेश्वरके समान निष्पाप मोक्षाभिलाषी मुनि महाराजको देखा ॥७४॥ कैसे हैं वे मुनिराज वीरनाथ होनेपर भी किसी जीवको पीड़ा नहीं देनेवाले हैं, दोनों नयके कहनेवाले होकर भी सत्यवादी हैं, चित्तचोर होकर भी चौर्य कर्मसे रहित हैं, निष्काम होकर भी बड़े बलवान् हैं ।७५॥ ग्रन्थधारी (सिद्धान्तशास्त्रके पाठी) होकर भी निर्ग्रंथ (परिग्रह रहित) हैं, मलिन देहके धारी होकर भी निर्मल (पापरूपी मैलसे रहित) हैं, गुप्तिमान् अर्थात् मन वचन काय गुप्तिके धारक होकर भी निर्बन्ध हैं, विरूप होकर भी मनुष्योंको प्रिय हैं ॥७६॥

महाव्रती होकर भी अन्धकारादिको नाश करनेवाले हैं, सर्व संगरहित होकर भी समितियोंके प्रवर्तक हैं ॥७७॥ प्राणी मात्रके रक्षक होकर भी धर्ममार्गके चलानेमें चतुर हैं, सत्यमें लवलीन होकर भी धर्मके बढ़ानेवाले हैं ॥७८॥ समुद्रके समान गम्भीर, मेरु पर्वतके समान स्थिर, सूर्यके समान तेजस्वी, चन्द्रमाके समान कान्तिके धारक ॥७९॥ सिंह समान निर्भय, कल्पवृक्षके समान वांछितके देनेवाले, वायुके समान निःसंग आकाशके समान निर्मल हैं॥८०॥

जिस प्रकार शीतसे पीड़ितजन प्रज्वलित अग्निको सेवन करते हैं, उसी प्रकार इन मुनि महाराजकी सेवा करनेसे समस्त प्राणियोंको पीड़ित करनेवाले तथा सम्यग्दर्शन चारित्रको नष्ट करनेवाले पापोंसे छूट जाते हैं ॥८१॥ और जिसने इन्द्र ब्रह्मा विष्णु महेश आदिको

भी अपने बाणोंसे हमकर जीत लिये और सैकड़ों दुःख दिये, ऐसे कामको भी जिन्होंने सहजमें ही जीत लिया ॥८२॥ और "जिस मुनिराजने स्वर्गलोकको जीतनेवाले कामदेवको ही नष्ट कर दिया सो हमको तो शीघ्र ही मारेगा।" इस प्रकार भयभीत होकर ही मानो बलवान क्रोधादिक कषायोंने इन महा पराक्रमी मुनिमहाराजकी सेवा नहीं की ॥८३॥ वे मुनिराज तपकी तो सेवा करते हैं परन्तु तम कहिये मिथ्यात्वकी नहीं। वे सदा धर्मकथा कहते हैं, परन्तु निन्दनीय विकथा नहीं कहते। वे अनेक प्रकारके दोषोंको नष्ट करते हैं, परन्तु गुणोंको नहीं। वे निद्राका त्याग कर देते हैं, परन्तु जिन-वाणीका त्याग कभी नहीं करते ॥८४॥ वे मुनिमहाराज समस्त-जनोंको धर्मोपदेश करके शीघ्र ही प्रतिबोधित धर्मात्मा करते हुये जगतके समस्त चराचरोंको (जीवाजीव पदार्थोंको) जाननेवाले और जिनेन्द्र भगवानके समान इन्द्रनरेन्द्रोंकर बन्दनीय हैं ॥८५॥

वे मुनिराज समस्त इन्द्रियोंके प्रसारको रोककरके भी समस्त पदार्थोंके समूहको अवलोकन करते हैं, तथा त्रस स्थावर जीवोंकी रक्षा करनेवाले होकर भी विषयोंको मर्दन करनेवाले हैं ॥८६॥ गुणोंसे जड़े हुये, संसाररूपी समुद्रसे तारनेवाले उस मुनीश्वरके चरणरूपी कमलोंको वे चारों मूर्ख पृथिवीपर मस्तक रखकर नमस्कार करते हुये ॥८७॥ निर्दोष है चेष्टा जिनकी ऐसे वे मुनिराज उन चारों मूर्खोंको एक साथ ही दुःखोंको हरनेवाली पापरूपी पर्वतको उडानेवाली धर्मवृद्धि ( तुम्हारे धर्मकी वृद्धि होवो ऐसा आशीर्वाद ) दी ॥८८॥ तत्पश्चात् वे चारों मूर्ख वहांसे एक योजनके आगे जाकर परस्पर लड़ाई करने लगे। सो उचित ही है, कि मनवांछित फलकी देनेवाली एकता मूर्खोंमें कहांसे होय! ॥८९॥ एकने तो कहा—साधु-

महाराजने मुझे आशीर्वाद दिया। दूसरेने कहा—मुझे दिया। इस प्रकार परस्पर बोलते हुये उन हतबुद्धि मूर्खोंमें बहुत देरतक निर्गल कलह होती रही ॥९०॥

तब किसी अन्य पुरुषने कहा—हे मूर्खो ! तुम वृथा ही कलह क्यों करते हो ? भले प्रकार निश्चय करा देनेवाले उस मुनीश्वरसे ही जाकर क्यों न पूछ लो ? क्योंकि सूर्यके रहते हुये कहीं अन्धकार नहीं रहता ॥९१॥ यह वचन सुनकर उन सब मूर्खोंने मुनीन्द्र महाराजके समीप जाकर पूछा—हे मुनिपुङ्गव ! आपने जो आशीर्वाद दिया था, वह आपके प्रसादसे हम चारोंमेंसे किसको हुवा ? ॥९२॥ मुनिमहाराजने कहा—तुम चारोंमेंसे जो अधिक मूर्ख है, उसीको वह आशीर्वाद था। यह वचन सुनकर सब कहने लगे कि "अधिक मूर्ख मैं हूँ। अधिक मूर्ख मैं हूँ" सो ठीक ही है। क्योंकि 'ऐसा कोई भी मनुष्य नहीं जो अपना पराभव सह ले' ॥९३॥ तब उन सबका दुस्तर युद्ध सुनकर मुनिमहाराजने कहा—हे मूर्खो ! तुम नगरमें जाकर बुद्धिमानों द्वारा अपनी मूर्खताका न्याय करा लो। यहांपर यह कलह मत करो ॥९४॥

इसप्रकार मुनिमहाराजके वचन सुनकर वे सब मूर्ख लड़ाई छोड़ प्रसन्नतापूर्वक शीघ्र ही अमितगतयः सन् कहिये अपरिमित वेगसे नगरप्रति जाते हुये। तीन भवनमें पूजनीय मुनिमहाराजके वचनोंको प्रसन्नचित्त होकर तिर्यञ्च भी मानते हैं तो बुद्धिके धारक मनुष्य तो क्यों न मानेंगे ॥९५॥

इति श्री अमितगत्याचार्यकृत धर्मपरीक्षा नामक संस्कृत ग्रन्थकी बालावबोधिनी भाषाटीकामें आठवां परिच्छेद पूर्ण हुवा ॥ ८ ॥



# नौवां परिच्छेद

अथानन्तर वे मूर्ख पत्तन (नगर) में जाकर नगर निवासियोंके सन्मुख कहते हुये—आप हमारा एक विचार (न्याय) कर दीजिये। नगरनिवासियोंने कहा—हे भद्र ! तुम्हारा कैसा विचार है ? तब उन्होंने कहा—हम लोगोंमें अधिक मूर्ख कौन है सो विचार कर बता दीजिये ॥२॥ तब नगर निवासियोंने कहा—तुम अपनी २ मूर्खताकी कथा कहो। तब एक मूर्खने कहा—पहिले मेरी कथा सुन लीजिये ॥३॥

## प्रथम मूर्खकी कथा।

हे महाशय ! विधाताने (कर्मने) मुझे बड़े पेट और लम्बे स्तनोंवाली साक्षात् भयंकर वेतालीके समान दो भार्यायें दीं ॥४॥ वे दोनों ही स्त्रियां मुझको रतिदायक और अतिशय प्रिय होती भईं, सो नीति ही है कि सबको सर्वप्रकारकी स्त्रियां स्वभावसे ही प्रिय हुआ करती हैं ॥५॥ मैं उन दोनों राक्षसियोंसे निरन्तर भयभीत रहता हूँ। 'जगतमें ऐसा कौन पुरुष है, जो बहुधा स्त्रियोंसे नहीं डरता' ॥६॥ उन दोनोंके साथ क्रीड़ा करते हुये मेरे बहुत दिन सुखसे चले गये। एक दिन रात्रिके समय मैं अपनी योग्य शय्यामें सोता था ॥ ७ ॥

सो वे दोनों ही गुणकी भाजन मेरी प्यारी स्त्रियां शीघ्र ही आकर मेरे एक एक हाथको मस्तकके नीचे दबाकर दोनों तरफ सो गईं ॥८॥ मैंने विलासके लिये ऐसे स्थानपर जो ठीक मस्तकपर था दीपक रख दिया था। क्योंकि "कामी पुरुष आनेवाली विपदाओंको नहीं देखते' ॥९॥ जब मैं सोते सुखसे सो गया तो एक दुष्ट मूषक

उस दीपकमेंसे बत्ती निकालकर ले जाने लगा। सो मेरे वाम नेत्रपर वह जलती हुई बत्ती गिर पड़ी ॥१०॥ तब मैंने शीघ्र ही जगकर नेत्रके जलनेसे व्याकुल हो यह विचार किया कि—॥११॥ यदि मैं दाहने हाथको निकालकर बत्ती बुझाता हूँ तो मस्तकके नीचेसे हाथ निकाल जानेके कारण मेरी दाहने हाथवाली स्त्री गुस्से हो जायगी और बायें हाथसे बुझाता हूँ तो यह दूसरी क्रोध करेगी ॥१२॥

लाचार मैं अपनी प्यारी स्त्रियोंके भयसे उनके मस्तकके नीचेसे हाथ न निकाल कर उसी तरह चुपचाप सोता रहा। जिससे मेरी बायीं आख फूट जानेसे मैं उसी दिनसे काणा हो गया ॥१३॥ मेरे नेत्रको जलाकर फोड़नेके पीछे वह अग्नि (बत्ती) अपने आप ही बुझ गई, परन्तु मैंने स्त्रियोंके भयसे उसके बुझानेका कोई भी उपाय नहीं किया ॥१४॥ मेरे समान मूर्ख होय तो कहो, जोकि स्त्रीमें आसक्त हो अपने नेत्रको जलता हुआ देखकर भी मध्यस्थ (चुप) रहे ॥ १५ ॥

स्त्रीके भयसे जिस दिन मेरा विषम (वाम) नेत्र फूट गया उसी दिनसे मेरा 'विषमेक्षण" ऐसा नाम पड़ गया है ॥१६॥ इस लोक वा परलोकमें ऐसा कोई भी असह्य दुःख नहीं है जो स्त्रीके वशीभूत होनेवाले पुरुषको नहीं होता ॥१७॥ 'जो स्त्रीके वशीभूत पुरुष नेत्रोंके जलते हुये भी मूक होकर रहते हैं, वे दीन ऐसा कौनसा अयोग्य कार्य है, जो नहीं करते॥१८॥मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणों! इस वादशालामें उस विषमेक्षणके सदृश कोई पुरुष हो तो मैं पूछने पर भी कहते हुए डरता हूँ ॥१९॥ जब वह मूर्ख इस प्रकार अपनी मूर्खताको कहकर एक तरफ बैठ गया तब दूसरे नष्टबुद्धि मूर्खने प्रशंसा करते२ अपनी कथा कहनी शुरू की ॥२०॥

## द्वितीय मूर्खकी कथा

मेरे दो स्त्रियां थीं। विधाताने समस्त विरूप पुद्गलोंको इकट्ठा करके मानो आककी डोडीके समान हाडवाली वे दो स्त्रियां मेरे लिये बनाई थी। क्योंकि ॥२१॥ वे बहुत ही काली और कौडीके दांतवाली थीं। लम्बे पांव, बडी जँघायें और लम्बी नासिकायें थी, और उनके कडे रोम कंसकारों (कासेरियों) की देवीके समान बडे भयंकर थे।'२२॥ वे भक्षण करनेमें गधीको, अशुचि पदार्थ खानेमें शूकरीको और चपकलामें वायसी (कागली) को जीतनेवाली और बुरा२ भक्षण करनेसे निन्द्य उपकार लेनेवाली थीं॥२३॥ सो वे दोनों ही स्त्रियां मेरे पर प्रीति रखनेवाली मुझे बडी प्यारी थी। सो एक तो मेरे दहने पांवको धोया करती थी और दूसरी बायें पांवको धोती थी॥२४॥ एकका नाम ऋक्षी (रींछनी) और दूसरीका खरी (गधी) था, उन दोनोंसे निरन्तर क्रीडाके साथ रमते हुये मेरा काल सुखसे जाता था॥२५॥

एक दिन प्राणोंसे भी अतिशय प्यारी मेरी ऋक्षी नामा स्त्रीने प्रीतिपूर्वक मेरा पांव धोकर दूसरे पांव पर रख दिया॥२६॥ सो खरीने देख कर उसी वक्त एक मूशल द्वारा अतिशय निष्ठुर आघात करके मेरा पांव तोड डाला॥२७॥ तब ऋक्षीने खरीसे कहा—आज तुझे इतना स्वार्थ हो गया है जो ऐसी नीच क्रिया करने लगी? ॥२८॥ हे दुष्टिनी, गधोंको गधेडीके समान हजारों यारोंको भोगती२ अब पतिव्रता बननेको चली है? ॥२९॥ इस प्रकार सुनकर खरीने कहा—हे खले! अपनी माताके सदृश हजारों व्यभिचारोंको भोग कर अब मेरे पर भी वही दोष रखती है? ॥३०॥

हे बोडे, हे शठे, तेरा सिर मुंडकर पांच चोटी रखवाकर गलेमें

शरावोंकी माला पहराकर शहरमें फिराऊँ तो ठीक लगे ॥३१॥ इस प्रकार उन दोनोंमें दुष्ट राक्षसियोंके समान लोगोंके देखने योग्य बड़ी दुर्निवार लड़ाई हुई ॥३२॥ तब सखीने रुष्ट होकर कहा—हे तू और तेरी मा अपने पांवकी रक्षा कर, ऐसा कह कर मूसल ले, मेरा दूसरा पांव उस सखीने तोड़ डाला ॥३३॥ दो दुष्टवाघिनियोंसे बकरेके समान उन दोनों स्त्रियोंसे भयभीतचित्त कंपित शरीर होकर मैं तो चुपचाप देखता ही रहा ॥३४॥ जबसे मैंने स्त्रियोंके भयसे चुपचाप पांव तुड़वा लिये तभीसे मेरा 'कुंटहंसगति' ऐसा नाम पड़ गया ॥३५॥

देखो मेरी कैसी मूर्खता है जो उस समय स्त्रियोंके भयसे कंपित शरीर होकर मौन धारण कर लिया ॥३६॥ जैसा दुःशील कुरूप नीच कुलकी स्त्रियोंको सौभाग्य, रूप और सुन्दरताका गर्व होता है, वैसा सुशील सुरूप कुलीन निष्पाप धर्मात्मा स्त्रियोंको कदापि नहीं होता ॥३७-३८॥ अपने हितकी वांछा करनेवाले समझदार पुरुषोंको कुलीन भक्तिमती शान्त और धर्ममार्गकी जानकार एक ही स्त्री करनी चाहिये ॥३९॥ जो पुरुष स्त्रियोंके वशीभूत होता है, वह निःसन्देह इसलोकमें तो कुलकी कीर्ति और सुखका नाश करता है और परलोकमें अवश्य नर्क वेदनाको भोगता है ॥४०॥

इस जगतमें वैरी व्याघ्र और सर्पोंसे निर्भय रहनेवाले तो बहुत पुरुष हैं, परन्तु स्त्रियोंसे नहीं डरनेवाला एक भी नहीं दीखता ॥४१॥ जो पुरुष कुंटहंसगतिके सदृश दुर्बुद्धि होते हैं, उनके सन्मुख पंडित-जनोंको चाहिये कि—तत्त्व (वस्तुका स्वरूप) न कहें ॥४२॥ इस प्रकार अपनी निंदनीय कथा कहकर, दूसरे मूर्खके चुप रहने पर तृतीय मूर्खने अपनी कथा कहनी प्रारम्भ की ॥४३॥

## तृतीय मूर्खकी कथा

हे पुरवासियो ! अब मैं तुमको अपना मूर्खपन कहता हूँ, सो सावधान होकर सुनो ॥४४॥ एक समय मैं सुसराल जाकर अपनी स्त्रीको ले आया। रात्रिको सोते समय वह बोलती नहीं थी। सो मैंने कहा—हे कृशोदरि ! अपन दोनोंमेंसे जो कोई पहिले बोलेगा वही घीमें तले हुये गुडके दश पूवे हारेगा (देगा) ॥४५-४६॥ तब मेरी स्त्रीने कहा—बहुत ठीक है, ऐसा ही करो। सो उचित ही है कि—'कुलवती स्त्रियें पतिके वाक्यको कदापि उल्लंघन नहीं करती' ॥४७॥

इसप्रकार हम दोनोंके प्रतिज्ञारूढ होकर बैठ जानेपर उसी समय हमारे घरमें एक चोरने आकर समस्त धन हरण कर लिया ॥४८॥ उस चोरने द्रव्य ग्रहण करनेमें कुछ भी बाकी नहीं छोड़ा सो उचित ही है कि, 'छिद्रके मिलनेपर व्यभिचारी और चोरोंमें बड़ी सामर्थ्य हो आती है' ॥४९॥ शेषमें जब वह चोर मेरी स्त्रीके पहरनेका वस्त्र खोलने लगा तब मेरी स्त्रीने मुझे कहा कि, रे दुराचारी! क्या तू अब भी उपेक्षा करता है ? हे दुष्ट ! अपने सन्मुख मेरी धोतीके खोलनेपर भी किसप्रकार जीता है ? कुलीन पुरुषोंका जीना तो स्त्रीके पराभवतक ही होता है। अर्थात् कुलीन पुरुष मर जाना श्रेष्ठ समझते हैं परन्तु अपनी स्त्रीका पराभव नहीं देख सकते ॥५०॥५१॥

अपनी स्त्रीके ये वचन सुनकर मैंने हंसके कहा—हे कान्ते ! तू ही पहिले बोल गई। सो "हार गई, हार गई" तूने गुड घीके दश पूवे देना स्वीकार किया था, सो अब मेरे दश पूवे इसी वक्त लादे ॥५२॥५३॥ देखो मेरी मूर्खता; जो मैंने दुष्प्राप्य, धर्म और सुखके देनेवाले पूर्वोपार्जित समस्त द्रव्यको अपनी आंखोंके सामने चोरके द्वारा नष्ट कर दिया ॥५४॥ उसी दिनसे मेरा नाम 'बोद'

प्रख्यात हो गया है। सो उचित ही है, 'मिथ्याभिमानके वशीभूत होकर यह मनुष्य क्या क्या आपदा नहीं भोगता' ॥५५॥

अपने कर्त्तव्यमें अवज्ञा (हानि) होती हो तो मनुष्य अपने जीवितव्यको छोड देता है, परन्तु शरीरका खण्ड-खण्ड हो जाय तो भी अपना गर्व नहीं छोडता ॥५६॥ समस्त द्रव्यके नाशको सहते हैं इसमें सत्पुरुषोंको कुछ भी आश्चर्य नहीं है क्योंकि मिथ्याभिमानसे नरककी वेदनातक सह लेते हैं ॥५७॥ जो नराधम बोदके समान मूर्ख हैं, उनको सारासार विचार करनेका अधिकार (सामर्थ्य) ही नहीं है ॥५८॥ इसप्रकार अपनी मूर्खता प्रगटकर तीसरे मूर्खके चुप रहने बाद नगर निवासियोंके पूछनेपर चौथा मूर्ख अपनी कथा कहने लगा ॥५९॥

## चतुर्थ मूर्खकी कथा

एक समय मैं अपनी स्त्रीको लेनेके लिये स्वर्गके समान इच्छित सुखकी आधारभूत ससुरालमें गया ॥६०॥ सो मेरी सासने विचित्र वर्ण सचिक्कण आनन्ददायक जिनवाणीके समान उज्ज्वल (पवित्र) भोजन दिया ॥६१॥ परन्तु कष्टसे है उतार चढ़ाव जिसका ऐसी महामारी (हैजे) के समान लज्जाके कारण विकल चित्त हो, मैंने कुछ भी नहीं खाया ॥६२॥ दूसरे दिन भी देहसहित व्याधियोंके समान उस गांवकी स्त्रियोंको देखकर कुछ भी भोजन करने नहीं पाया ॥६३॥ तब तीसरे दिन प्रलयकालकी अग्निके सदृश सर्वांगमें दाह करनेवाली जठराग्नि (क्षुधा) बड़ी तेज हो गई ॥६४॥

जो क्षुधासे घबराया हुआ होता है, वह किसीके सन्मुख नहीं देखता। सो मैंने उस समय सहज ही पलंगके नीचे झांका तो वहां पर आकाशको निर्मल करनेवाली चन्द्रमाकी किरणोंके समान स्वच्छ

शालि चावलोंसे भरा हुवा एक बहुत बड़ा बर्तन देखा ।।६५-६६
तत्पश्चात् मैंने घरके दरवाजेकी तरफ देखा तो कोई भी नहीं है
और न किसीके आनेकी आहट सुनी तब मैंने उन चावलोंसे
मुँह भर लिया सो उचित ही है, अत्यन्त क्षुधातुरके मर्यादा
कहां ।। ६७ ।। दैवयोगसे उसी समय मेरी वल्लभा ( स्त्री )
आ गयी तो उसकी शरमसे उसी तरह फूले हुये गाल और मुख-
सहित मैं चुपचाप बैठा रहा ।।६८।। उसने फूले गाल व मुखको
तथा मिचे हुये नेत्रोंको देखा तो मुझे महाव्याधि हो गयी है, ऐसा
समझकर अपनी माको खबर कर दी ।।६९।। मेरी सासूने आकर
देखा तो वह मेरे जीवनमें ही सन्देह करने लगी। सो उचित ही
है। 'प्रेमीजन वैभवमय भी अपने प्रियजनोंको बड़ी आपदा सहित
देखा करते हैं' ।।७०।।

मेरी सास चितासहित ज्यों ज्यों मेरे गालोंको हाथसे दबा २
कर देखती थी, त्यों त्यों मैं विह्वल शरीर होकर गालोंको कठिन
किये पड़ा रहा था ।।७१।। मेरी स्त्रीको रोती हुयी सुनकर गांवकी
अनेकों स्त्रिया भी इकट्ठी हो गयीं और सबकी सब स्त्रियां अनेक
प्रकारके रोग बताने लगीं ।।७२।। एकने कहा—इन्होंने माता-पिताकी
अथवा सप्तमाताओंकी ( सात प्रकारकी देवियोंकी ) सेवा पूजा नहीं
की, इसी कारण यह अनिष्ट दोष हो गया है और कोई बात नहीं
है ।।७३।। दूसरीने कहा—निसन्देह यह किसी देवताका दोष है।
क्योंकि इसके सिवाय इसप्रकार अकस्मात् पीड़ा कैसे होती? ।।७४।।
तीसरीने अपने बांये हाथपर मेरा मस्तक रखकर दूसरे हाथको
सकाकर कहा—यह तो कर्णसूचिका माता (चेचक) है ।।७५।।

इसी प्रकार किसीने पित्तका रोग, किसीने वात रोग, किसीने

बीर्य सम्बन्धी और किसीने वाजिनातिक दोष बताया ॥७६॥ इस प्रकार व्याकुलचित्त होकर परस्पर कहती हुयी स्त्रियोंमें अपनी प्रशंसा करता हुआ एक शस्त्रवैद्य भी आ निकला ॥७७॥ चिंतामें घबराई हुई मेरी सासने उसी वक्त उस वैद्यको मेरा रोग बताकर मुझे दिखाया ॥७८॥ इंगितकारमें चतुर उस वैद्यने शस्त्रम पत्थरके कर्कश कठोर गालोंको देखकर हाथसे दबाकर अपने मनमें विचार किया कि—निःसन्देह इसने मूखके मारे बिना चाबी हुई कोई भी वस्तु मुखमें डाली है, अन्यथा ऐसी चेष्टा कदापि नहीं हो सकती ॥७९-८०॥

तत्पश्चात् उस चतुर वैद्यने पलंगके नीचे चावलोंका बर्तन देखकर कहा—हे मात: इस तुम्हारे जंवाईको कष्टसे है अन्त जिसका ऐसा प्राणोंका नाश करनेवाला अत्यन्त कष्टसाध्य तंदुली रोग हो गया है ॥८१॥ यदि तू मनचाहा बहुतसा द्रव्य देगी तो मैं तेरे जंवाईका रोग दूर कर दूंगा। तब मेरी सासने कहा—हे वैद्यवर! यदि यह बालक नीरोग हो जायेगा और जीता रहेगा तो निःसंदेह मुंहमांगा द्रव्य दूंगी ॥८२॥ तदनन्तर उस वैद्यने शस्त्रके द्वारा मेरे गालोंमें छिद्र करके चावलोंकी बराबर अनेक प्रकारके कीड़े (चावल) उन विषाद करती हुयी स्त्रियोंको निकाल २ कर दिखाये और शीघ्र ही मेरा रोग दूर कर दिया। तब एक जोड़ा वस्त्र देकर उन सब स्त्रियोंने वैद्यराजकी बहुत कुछ भेट पूजा की। और मैं मानाग्निसे तप्त होकर वृथा ही दुर्निवार पीड़ाको सहकर चुप चाप बैठा रहा ॥८३-८४॥

जब मेरे मुखसे वास्तविक हाल आया तो समस्त लोगोंमें मेरी बड़ी हंसी की और उसी दिनसे मेरा नाम 'गल्लस्फोट' प्रख्यात हुआ। सो उचित ही है कि—'जो प्राणी दुष्ट चेष्टा करेगा, वह शीघ्र ही

निन्दनीय हास्य और दुःखको क्यों नहीं पावेगा ? ||८५|| हे पुरवासियो ! तुमने ऐसी मूर्खता देखली ? मूका होकर गाना सीखनेकी इच्छा रखनेवाला आश्चर्यकारक मुझ सरीखा मूर्ख तुमने कहीं पर भी देखा हो तो कहो ? ||८६|| लज्जा मान पौरुष शौच अर्थ काम धर्म संयम और अकिंचनपणेका स्वरूप भलेप्रकार समझकर योग्य समयपर ही सेवन किये हुये ये तत्काल मनवांछित सिद्धिको देते हैं ||८७|| सो हे ब्राह्मणो ! जो मूर्ख हेयाहेयके ज्ञानरहित सर्वप्रकारसे त्याज्य होकर भी अभिमान करता है, वह हास्य दुःख और समस्त लोगोंसे निन्दा पाकर घोर नरकमें जाता है ||८८|| तत्पश्चात् नगर निवासियोंने कहा–हे भद्र पुरुषो ! तुम उसी साधुके पास शीघ्र ही जाकर अपने मूर्खपणेको शुद्ध करो । सो उचित ही है । 'सत्पुरुष असाध्य कार्यमें कदापि प्रयत्न नहीं करते' ||८९|| हे ब्राह्मणो ! इसप्रकार सारासार विचारके व्यवहाररहित चार प्रकारके मूर्ख मैंने प्रगट किये । यदि तुम लोगोंमें कोई ऐसा मनुष्य होय तो मैं तत्त्व (सच्ची बात) कहते डरता हूं ||९०||

लज्जा करनेवाली वेश्या, अतिशय दान करनेवाला धनाढ्य, गर्व करता नोकर, भोगाभिलाषा करता ब्रह्मचारी, चिन्ता करनेवाला भांड, शीलका नाश करनेवाली स्त्री और लोभी राजा शीघ्र ही नष्ट हो जाता है ||९१|| विवेकरहित पुरुषके किसी कालमें भी कीर्ति कान्ति लक्ष्मी प्रतिष्ठा धर्म अर्थ काम सुख वगैरह नहीं होते । इस कारण सर्वप्रकारसे श्रेष्ठ प्रत्येक कार्यके करते समय सारासारका विचार रखना चाहिए ||९२|| जो पुरुष विनाकारण ही वृथा अभिमान रखता है, उस लोकनिंद्य नष्टबुद्धि पुरुषके जीवनके साथर इस लोक परलोक सम्बन्धी समस्तकार्य भी नष्ट हो जाते हैं ||९३||

जो पुरुष देश कालानुसार वारवार विचार कर समस्त श्रेष्ठ कार्य करता है, वही इसलोकमें विद्वानोंसे पूजनीय, मनोवांछित सारभूत सुखको प्राप्त होकर मोक्षको जाता है ॥९४॥ इस जगतमें बहुधा अहित करनेपर हितको करते हैं और हित करनेपर अहित करते हैं, परन्तु अपना हित चाहनेवाले 'अमितगतयः' कहिये अपरिमाणज्ञानके धारक जो सत्पुरुष हैं वे अपनी बुद्धिके अनुसार अपने मनमें विचार कर पहिलेसे ही हित किया करते हैं। ९५॥

इति श्री अमितगत्याचार्यकृत धर्मपरीक्षा नामक संस्कृत ग्रन्थकी बालावबोधिनी भाषाटीकामें नवमा परिच्छेद पूर्ण हुवा ॥ ९ ॥



# दसवा परिच्छेद

अथानन्तर मनोवेगने कहा—ब्राह्मणो ! रागसे अन्धा रक्तपुरुष, द्वेषका करता द्विष्टपुरुष, विज्ञानरहित मूढपुरुष, व्युद्ग्राही राजाका पुत्र, विपरीतात्मा पित्तदूषित, बिना परीक्षा किये ही आम्रके वृक्षको काटनेवाला शेखर नामका राजा, सुरभि (गौ) का त्यागी तोमर बादशाह, अंगूर वृक्ष जलानेवाला हाली, नीमकी लकड़ीसे चन्दनका बदला करनेवाला लोभी, रजक और विचाररहित चार मूर्ख, ये दश प्रकारके मूर्ख कहे। इनमेंसे कोई मूर्ख तुम लोगोंमें होय तो मुझे बता दो ॥१–२–३॥ यह वचन सुनकर समस्त ब्राह्मणोंने कहा—हे भद्र ! हम सब विचारवान् हैं। जिस प्रकार गरुड सर्पको मारता है उसी प्रकार हम मूर्खको दण्ड देते हैं ॥४॥ मनोवेगने फिर कहा—हे विप्रगणो ! मेरे मनमें अब भी थोड़ासा भय है, क्योंकि आप लोगोंमें बहुधा अपने वाक्यके आग्रह करनेवाले होंगे ॥५॥

दूसरे जिस वक्ताके पास सुन्दर मनोहर बैठनेका आसन नहीं हो, शिरपर मोटी पगड़ी अथवा चोटी नहीं हो, पुस्तक नयी नहीं हो, योग्य सुन्दर धोती जोड़ा नहीं हो ॥६॥ तथा जिसके पावोंमें सुन्दर पावड़ी (खड़ाऊ) का जोड़ा नहीं हो, लोकको रंजायमान करनेवाला भेष नहीं हो, तो उस वक्ताका कहना कोई भी प्रमाणीक नहीं समझते ॥७॥ क्योंकि आजकल बहुधा लोग किसी वेशके धारण किये बिना किसीका आदर नहीं करते, घटाटोपरूप आडम्बरकी ही पूजा करते हैं, गुणोंकी पूजा कोई भी नहीं करता ॥८॥ यह सुनकर ब्राह्मणोंने कहा—हे भद्र ! तू किसी प्रकार भी मत डर, प्रस्तावित

कथनसे (रत्नालंकार वर्जित तृण काष्ठके बेचनेवालोंके सदृश पुरुष भारत रामायणादिमें बताना वगैरह) महात्मा पुरुषोंमें चर्वितका चर्वण करना (पिसे हुयेको पीसना) नहीं शोभता ॥९॥ तब मनोवेगने कहा—यदि ऐसा है तो मैं जो वचन कहूं सो पूर्वापर विचार कर स्वीकार करना ॥१०॥

इस जगतमें पुंडरीक नामका विख्यात एक प्रसिद्ध देव है सो वह इस जगतकी सृष्टि स्थिति और विनाशका एकमात्र कारण है ॥११॥ जिसके प्रसादसे जगतजन अविनाशी पदको पाते हैं, व ... के समान सर्वव्यापी नित्य, निर्मल और सदा अक्षय है ॥१२॥ ... त्रिलोकरूपी घरका एकमात्र स्तम्भ और शत्रुको जलानेमें ... के समान, जिसके हाथमें धनुष, शङ्ख, गदा, चक्रके द्वारा भूषित है तथा—॥१३॥ जिसके द्वारा जगतको उपद्रव करनेवाले दुष्ट दानव सूर्यकी किरणोंसे अन्धकारके समूहके समान शीघ्र ही मारे जाते हैं और—॥१४॥ जिसकी गोदमें लोगोंको महा आनन्द करनेवाली आतापको नष्ट करनेवाली मनोहर चन्द्र किरणके समान पूजनीय लक्ष्मी स्थित है ॥१५॥

जिसके शरीरमें निर्मल प्रभावाला कौस्तुभमणि शोभायमान है, सो मानो लक्ष्मीने अपने सुन्दर मंदिरमें दीपक हो रक्खा है ॥१६॥ सो हे विप्रो! इस प्रकारके समस्त देवोंके देव पुंडरीक भगवान बैकुण्ठके परमात्मा (विष्णु) में तुम लोगोंकी प्रतीति है कि नहीं? ॥१७॥ तब ब्राह्मणने कहा—हे भद्र! उपर्युक्त प्रकारका चराचर जगद्व्यापी जो विष्णु भगवान है, उसको कौन नहीं मानता? ॥१८॥ दुःखरूपी अग्निको मेघके समान और संसाररूपी समुद्रसे तारनेको जहाज समान विष्णुको जो लोग स्वीकार नहीं

करते अर्थात् नहीं मानते, वे मनुष्य शरीरको धारण करते हुये भी पशु हैं ॥१९॥ भो भट्टगणो ! यदि तुमारा विष्णु ऐसा कृतकृत्य है तो नन्द गोकुलमें ग्वालिया होकर गौओंको किसलिये चराता था ? ॥२०॥

तथा कुटज पुष्पोंकी मालासे दृढ़ बन्धा हुआ मयूरपुच्छ धारणकर गोपालकोंके ( ग्वालियोंके ) साथ वारंवार रासक्रीडा क्यों करता था ? ॥२१॥ तथा युधिष्ठिरकी तरफसे दूतपणा करनेके लिये दुर्योधनके पास सिपाइयोंके समान भागा भागा क्यों गया था ? ॥ २२ ॥ तथा हाथी घोडे पदातियोंसे भरे हुये युद्धमें अर्जुनका सारथी ( रथ हांकनेवाला ) बनकर किसलिये रथ हांकता था ? ॥२३॥ तथा बवनेका रूप धारण कर दरिद्रके समान दीन वचन कहता हुवा बलिराजासे पृथ्वीकी याचना क्यों की थी ? ॥२४॥ तथा समस्त लोकको धारण करनेवाला सर्वज्ञ सर्व-व्यापी स्थिर होकर रामावतारमें कामीके सदृश सर्व तरफसे सीताके विरहरूपी अग्निके द्वारा किसप्रकार तापित होता भया ॥२५॥

इनको आदि लेकर अनेक अनुचित कार्य योगियों द्वारा गम्य जगतके गुरु वन्दनीय महात्मा देवके (विष्णुके) होना योग्य है ? ॥२६॥ यदि इस प्रकारके कार्य विराग रूप हरि (विष्णु) करता है तो हम दरिद्रके पुत्रोंका काष्ट वेचनेमें कोनसा दोष है ? ॥२७॥ यदि इसप्रकारकी क्रीडा (लीला) मुरारी परमेष्ठिके है, तो अपनी शक्तिके अनुसार काष्टादिक वेचनेरूप क्रीडा करते हुये हमको कौन निवारण कर सकता है ? ॥२८॥ इसप्रकार विद्याधर मनोवेगके वचन सुनकर चतुर ब्राह्मणोंने कहा—हमारा विष्णु भगवान् जो ऐसाही है इसका हम उत्तर क्या दे सकते हैं ? ॥२९॥ इस समय

तो हमारे मनमें भी भ्रान्ति होगई है कि परमेष्ठी हरि ऐसे कार्य किसप्रकार कर सकता है ॥३०॥

हे भद्र ! तूने हम मूढ मनवालोंको प्रबोधित किया सो उचित ही है–'दीपकके बिना नेत्र रहते भी रूप नहीं देखा जाता'। ३१॥ यदि हमारा विष्णु ऐसे अनुचित कार्य किसी अन्य परमेष्ठीकी प्रेरणासे करता है तो वह अपने पिताकी आज्ञासे तृणकाष्ट बेचता है ॥३२॥ यदि देव ही ऐसे अन्याय कार्य करता है तो वह अपने शिष्यों (भक्तों) को निषेध कैसे कर सकता है ? क्योंकि खुद राजा ही चोरी करता हो तो वह चोरोंको किसप्रकार निवारण कर सकता है ? ॥३३॥ विष्णुको ऐसे कार्य करते हुये अन्यपुरुषोंको ऐसे कार्य करनेमें दोष क्यों देना ? क्योंकि 'जिस घरमें सासू ही व्यभिचारिणी हो तो बहूको दोष देना व्यर्थ है' ॥३४॥ यदि उसके अंश सरागी हैं तो वह परमेष्टी भी सरागी है वीतराग नहीं है क्योंकि अवयव सरागी होनेसे अवयवी वीतराग कैसे हो सकता है ॥३५॥

समस्त लोक विष्णु भगवान्के उदयमें था तो फिर सीताका हरण किसप्रकार हुआ ? क्या आकाशसे बाहर भी कभी कोई वस्तु हो सकती है ? ॥३६॥ तथा विष्णु सर्वव्यापी और नित्य है तो उसके इष्टका विरह (वियोग) व पीड़ा किसप्रकार हो सकती है ? ॥३७॥ यदि वह किसीकी आज्ञासे ऐसे कार्य करेता है तो वह जगतका प्रभु कैसे हो सकता है ! क्योंकि राजा होकर सेवकका कार्य कोई भी नहीं करता ॥३८॥ सर्वज्ञ होकर उसने वृक्षादिकसे सीताकी खबर क्यों पूछी ? ईश्वर होकर भिक्षा क्यों मांगी ? प्रबुद्ध होय सो निद्रा कैसे ले ? और विरागी होकर कामसेवन कैसे कर सकता है ? ॥३९॥ तथा अन्य जीवोंके समान दुःखित होकर उसने मत्स्य

कच्छप शूकर नृसिंह वामन परशराम राम कृष्ण वगैरह अवतार किस लिये धारण किये ? ॥४०॥

अनेक प्रकारके छिद्रों सहित विष्टाके घडेके समान नवद्वारोंसे चारों ओरसे अपवित्र वस्तुओंको निकालनेवाले कर्म निर्मित समस्त अपवित्रताके घररूप महा अपवित्र देहको पापरूप मैलसे रहित वह स्वतंत्र परमेश्वर किसप्रकार धारण करता है ? ॥४१-४२॥ उस प्रभुने दानवोंको उत्पन्न करके फिर कैसे मारे ? क्योंकि जगतमें ऐसा कोई भी पिता नहीं होता जो अपने पुत्रका अपकारक हो ॥४३॥ यदि वह तृप्त है तो भोजन क्यों करता है ? यदि क्षमा है तो अवतार ले लेकर क्यों मरता है ? यदि भय और क्रोधसे रहित है तो शस्त्र किसलिये धारण करता है ? ॥४४॥ सर्वज्ञ होकर भी वसा (नसे) रुधिर मांस अस्थि मज्जा शुक्र आदिकसे दूषित विष्टाके घरके समान गर्भमें कैसे रहा ? ॥४५॥

हे भद्र ! इस प्रकार हम अपने देवके विषयमें विचार करते हैं तो पूर्वापर विचार करनेवाले हम सबकी भक्ति तेरे वचनोंमें ही होती है । अर्थात् तुमारा कहना ही सत्य है ॥४६॥ जो पुरुष अपने सन्देहोंको ही दूर नहीं कर सकता, वह अन्य हेतु—वादियोंको क्या उत्तर देगा ? ॥४७॥ हे भद्र ! निश्चय करके तूने हमको जीत लिया । अब तू जयलाभ रूपी आभूषणसे भूषित होकर जा ! हम भी अब समस्त दोष रहित देवको ढूंढेंगे । क्योंकि जो अपना कल्याण चाहते हैं, उनको चाहिये कि जन्म मृत्यु जरा रोग क्रोध लोभ भयका नाश करनेवाले पूर्वापर दोष रहित देवको पहचानकर ग्रहण करें ॥४८-४९॥ इस प्रकार विप्रोंके कहनेपर जिनेन्द्र भगवानके वचन रूपी जलसे धोकर निर्मल किया है अपना चित्त जिसने ऐसा वह मनोवेग विद्याधर उस वादशालासे निकलकर जाता हुआ ॥५०॥

तत्पश्चात् उसी बागमें जाकर अपने मित्र पवनवेगको कहने लगा—हे मित्र ! तूने इस लौकिक सामान्य देवको विचारपूर्वक सुना ? अब मैं तेरे संशयरूपी अन्धकारको नाश करनेवाले सूर्यके समान थोड़ासा अनुक्रमका स्वरूप और भी कहता हूँ सो सुन ॥५१-५२॥

हे मित्र ! इस भारतवर्षमें ६ ऋतुके समान अपने भिन्न स्वभावोंको लिये हुये छः काल यथाक्रमसे हुआ करते हैं ॥५३॥ इनमेंसे चतुर्थकालमें चन्द्रमाके समान उज्ज्वल कीर्तिके धारक जगन्मान्य ६३ त्रेसठ शलाका पुरुष ( उत्तम पुरुष ) उत्पन्न होते हैं ॥५४॥ उनमेंसे चौबीस तो तीर्थंकर (अरहंत), द्वादश चक्रवर्ती, नव बलभद्र (राम), नव नारायण और नव प्रतिनारायण ( बलभद्र और नारायणके शत्रु ) होते हैं ॥५५॥

इस समय वे सबके सब पृथ्वीमण्डलके मंडन उत्पन्न हो होकर व्यतीत हो गये। क्योंकि 'जगतमें ऐसा कोई भी पदार्थ नहीं है कि जिसको काल नहीं ग्रसता' ॥५६॥ नारायणोंमेंसे अन्तका नारायण वसुदेवका पुत्र श्रीकृष्ण हुआ। उसको इन ब्राह्मण भक्तोंने निरंजन परमेष्ठी मान लिया है ॥५७॥ और कहते हैं कि जो पुरुष सर्वव्यापी निष्कल जरामरणका नाशक, अभेद्य, अव्यय, देव, विष्णुरूप ध्येयका ध्यान करते हैं वे दुःख नहीं पाते ॥५८॥ तथा जिस विष्णुको मीन, कूर्म, शूकर, नारसिंह, वामन, राम, परसराम, कृष्ण, बुद्ध और कल्की इन दश अवतार रूप कहकर निष्कलंक कहिये शरीर रहित भी कहा और दश अवतारका धारी भी बताया, सो इस प्रकार पूर्वापर विरोधवाले देवको विद्वज्जन कदापि आप्त नहीं कह सकते ॥५९-६०

बलिके बन्धनकी सच्ची कथा मैं कहता हूँ जिसको कि मूढ़-

बुद्धि मनुष्योंमे कुछका कुछ प्रसिद्ध कर दिया है ॥ ६१ ॥ एक समय बलि नामके एक दुष्ट ब्राह्मण मन्त्रीने मुनियोंको (उपसर्ग) उपद्रव किया था, सो ऋद्धिप्राप्त विष्णुकुमार नामा एक मुनिने वामन (बवना) का रूप धारण कर तीन पांव जमीन मांगकर बलिको बांध लिया और मुनियोंकी रक्षा की थी। इसप्रकार जो कथा है उसको मूढ लोकोंने और ही प्रकार मान ली है ॥६२-६३॥ नित्य निरंजन सूक्ष्म, मृत्यु जन्मसे रहित तथा निष्कल होकर उसने दश अवतार कैसे धारण किये ? ॥६४॥ हे मित्र ! इसीप्रकार पूर्वापर विरोधसे भरे हुये इनके पुराण हैं, सो तुझे फिर भी बताता हूं, ऐसा कहकर उसने लकड़हारेका रूप छोड़ा ॥६५॥

तत्पश्चात् अपनी विद्याके प्रभावसे उस मनोवेगने बक्र है केशोंका भार जिसका, कज्जलके समान रूप, मोटे मोटे हाथ पांव-वाले भीलका रूप धारण किया ॥६६॥ इसीप्रकार पवनवेगने भी मार्जारी विद्यासे पीली२ आंखोंवाले कटे हुये कानोंके काले मार्जारका (बिलावका) रूप बनाया ॥६७॥ तत्पश्चात् वह मनोवेग नगरमें प्रवेश करके मार्जारको एक घडेमें रख दूसरी वादशालामें पहुंचा और वहां जाकर घंटे और भेरी बजाकर सुवर्ण सिंहासनपर जा बैठा ॥६८॥ भेरीका शब्द सुनते ही वादी ब्राह्मण शीघ्र ही आकर मनोवेगको कहने लगे—क्यों बे ! तू वाद किये बिना ही इस सोनेके सिंहासनपर कैसे बैठ गया ? ॥६९॥ तब मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणो ! 'वाद' इस नामको ही नहीं जानता तो मैं पशुके समान वनमें फिरनेवाला वाद कैसे कर सकता हूं ? ॥७०॥

तब ब्राह्मणोंने कहा—हे मूर्ख ! यदि तू वादका नाम ही नहीं

जानता तो यह ब्राह्मणोंको वादीकी सूचना करनेवाली भेरीको बजाकर इस सुवर्ण सिंहासन पर क्यों बैठ गया? ॥७१॥ तब मनोवेगने कहा—मैं तो केवल कौतुकसे भेरी बजाकर इस सिंहासन पर बैठ गया न कि वादके घमण्डकी इच्छासे ॥७२॥ यदि सुवर्णके सिंहासन पर मूर्खका बैठना योग्य नहीं है तो हे विभो! लो मैं उतर जाता हूं ऐसा कहकर वह मनोवेग नीचे बैठ गया ॥७३॥ तब विप्रोंने कहा—तू यहां किस लिये आया है? मनोवेगने कहा—मैं भील हूँ। यह एक मार्जार बेचने आया हूँ ॥७४॥

ब्राह्मणोंने कहा—इस बिल्लीका महात्म्य तो क्या है और मूल्य क्या है सो कहो। भीलने (मनोवेगने) कहा—गरुड़से सर्पोंके समान इस बिल्लीकी गन्धमात्रसे बारह योजन (४८ कोस) तकके मूषक (चूहे) नष्ट हो जाते है ॥७५–७६॥ हे विभो! इस महा प्रभाववाले मार्जारका मूल्य पचास सुवर्णके पल (एक मुहर) है। यदि तुम्हें आवश्यकता हो तो ले लो ॥७७॥ तत्पश्चात् समस्त ब्राह्मण परस्पर कहने लगे कि समस्त मूषकोंके नाश करनेमें समर्थ ऐसा यह मार्जार अवश्य ले लेना चाहिये ॥७८॥ एक दिनमें मूसे जितना द्रव्य नाश कर देते हैं तो क्या उससे हजारवां हिस्सा भी इसको नहीं दिया जावे? ॥७९॥ तत्पश्चात् समस्त ब्राह्मणोंने मिलकर उसी वक्त वह मार्जार पचास पल देकर ले लिया सो उचित ही है—'दुर्लभ्य वस्तुको प्राप्त करनेमें बुद्धिमान विलम्ब नहीं करते' परन्तु ॥८०॥

तब मनोवेगने कहा—हे विप्रो! यह बिडाल तुम परीक्षा करके ग्रहण करो नहीं तो बड़ी हानि होगी। उसका फिर मुझे दोष नहीं देना ॥८१॥ यह बात सुनकर उन ब्राह्मणोंने मार्जारको देखा तो

उसके कान न देखकर कहने लगे—इसके कान किस प्रकार नष्ट हो गये सो कहो ॥८२॥ तब मनोवेगने कहा—रात्रिको हम एक देवालयमें थके थकाये सो गये थे उस मंदिरमें चूहे बहुत थे ॥८३॥ वहीं पर यह बिडाल भी भूखके मारे अचेत निद्रामें सो रहा था, सो उन सब चूहोंने मिलकर इसके कान कुतर २ कर खा लिये ॥८४॥ तब ब्राह्मणोंने अत्यन्त हंसीके साथ कहा—हे मूर्ख ! तेरे वचन परस्पर विरुद्ध हैं। क्योंकि जिसकी गन्धमात्रसे १२ योजनके चूहे नष्ट हो जाते हैं, उसके कान चूहोंने कैसे काट खाये ॥८५-८६॥

तब जिनेन्द्र भगवानके चरणरूपी कमलोंमें भ्रमरके समान वह मनोवेग कहने लगा—विप्रगणो ! क्या इस एक दोषके कारण इसके समस्त गुण नष्ट हो गये ? ॥८७॥ ब्राह्मणोंने कहा—बेशक इस एक दोषसे इसके अन्य समस्त गुण भी गये। क्या कांजीका बिन्दुमात्र पड़जानेसे दूध नहीं फट जाता ? ॥८८॥ तब मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणो ! इसके एक दोषसे सब गुण कदापि नष्ट नहीं हो सकते। क्या अन्धकारसे मर्दन किये हुये सूर्यके किरण कहीं चले जाते हैं ? ॥८९॥ हम तो दरिद्रके पुत्र हैं, वनमें पशुके समान रहनेवाले हैं, आपसे विद्वानोंके साथ विशेष वादविवाद नहीं कर सकते ॥९०॥

•

ब्राह्मणोंने कहा—भाई ! इसमें तुम्हारा कोई दोष नहीं है, किंतु इस बिलावका दूषण दूर कर। तब मनोवेगने कहा—॥९१॥ बेशक मैं इस मार्जारका दूषण दूर कर सकता हूँ, परन्तु आप ईश्वरके समान इस नगरके राजा हैं आपके साथ बोलते हुये मेरा मन भयभीत होता है ।९२। जो मनुष्य कूपमंडुकके समान अथवा कृतकबधिरके तुल्य

अथवा शिष्यजनकी सदृश होय तो उसके सामने यथार्थ तत्त्व (वस्तुका स्वरूप) कहते हुये मनमें भयकारक शँका होती है ॥९३॥ जो पुरुष शास्त्रकी बातको प्रमाण नहीं करे और अपनी वस्तुको छोटी होते भी बहुत बड़ी कहै और परवस्तुका परिणाम नहीं करे, वह पुरुष कूप-मण्डूकके सदृश कहाता है। ९४॥

जैसे एक समय समुद्र निवासी राजहंसको देखकर किसी कूएके मेंडकने पूछा—तुम कहां रहते हो? हंसने कहा—मैं समुद्रमें रहता हूं। तब मेंडकने पूछा—वह तेरा समुद्र कितना बड़ा है, तो हंसने कहा—बहुत बड़ा है ॥९५॥ तब मंडूकने अपने हाथ पांव पसार कर कहा कि समुद्र इतना बड़ा है, तब हंसने कहा—भाई, समुद्र बहुत बड़ा है। मेंडकने कहा—क्या मेरे कूएसे भी बड़ा है? तब हंसने कहा—भाई इससे बहुत ही बड़ा है। परन्तु उस मेंडकने हंसका कहना झूठ माना, जैसे कि एक कहावत है कि,—

" हाथ पसारे पांव पसारे और पसारा गात।
इससे बड़ा समुद्र है (तो) कहन सुननकी बात ॥१॥"

सो हे ब्राह्मणो! ऐसे कूपमंडूक सदृश जो सत्य वचनको भी स्वीकार नहीं करे उसको पंडित जन कुछ भी नहीं कहते। क्योंकि सत्पुरुष व्यर्थ कार्य कभी नहीं करते ॥ ९६-९७ ॥ जो पुरुष स्वजनोंके तथा शकुन शास्त्रके शब्दों द्वारा निवारण किया हुवा भी उन शब्दोंको नहीं सुनकर ढोल वगैरहके शब्दोंसे अन्य शब्दोंको आच्छादन करके किसी कार्यका प्रारम्भ करता है, वही निकृष्ट कृतकबधिर नामा मूर्ख कहाता है ॥ ९८ ॥

जो पुरुष राजाको तृष्णावान दुष्टमति, असहायक (कृपण) जानकर

भी नहीं छोड़ता और अनेक प्रकारके क्लेशोंको भोगता है, वही निंदनीय कृष्टभृत्य कहा गया है ॥९९॥

जो मनुष्य इन तीनोंके समान कार्य अकार्यको प्रगट करनेवाले वचनको चुटकियोंमें उड़ानेवाले, दीन निर्बुद्धि हैं, उनके प्रति पंडितजनोंकर पूजनीय अविनाशीक मोक्ष लक्ष्मीको देखनेवाले निर्दोष, अपरिमाण ज्ञानके धारक सत्पुरुषोंको चाहिये कि तत्त्व (वस्तुका यथार्थ स्वरूप) न कहैं ॥१००॥

इति श्री अमितगत्याचार्यकृत धर्मपरीक्षा नामक संस्कृत ग्रन्थकी बालावबोधिनी भाषाटीकामें दशवां परिच्छेद पूर्ण हुवा ॥ १० ॥



# ग्यारहवाँ परिच्छेद

अथानन्तर ब्राह्मणोंने कहा—हे भद्र! क्या हम ऐसे मूर्ख हैं? जो युक्तिसे प्रगटतया घटमान (सिद्ध किये हुये) वचनको भी नहीं समझें? ॥१॥ तब विद्याधरनाथके चतुर पुत्रने कहा—हे विप्रगणो! यदि ऐसा है तो मैं अपने मनोभावको प्रगट करता हूं सो सुनो ॥२॥

जिस प्रकार सूर्यमें तेज है उसी प्रकार निवास किया है दोष जिसमें ऐसी तपस्याका घर एक मंडप कौशिक नामका तपस्वी था ॥३॥ वह एक समय तारोंमें चन्द्रमाके समान पवित्र शरीरवाले तपस्वियोंके साथ भोजन करनेके लिये बैठा था, सो उसको निंदनीय चांडालके सदृश बैठा हुवा देखकर उसके स्पर्शका है भय चित्तमें जिनके ऐसे वे समस्त तपस्वी उसी वक्त खड़े हो गये ॥४–५॥

तब मंडप कौशिकने उनसे कहा—आपके साथ भोजन करते हुये मुझे कुत्तेके समान देखकर आप लोग क्यों उठ गये? ॥६॥ तब तपस्वियोंने कहा—तुमने पुत्रका मुख नहीं देखा, अभी तक कुमार ब्रह्मचारी ही हो, इस कारण तापसियोंके नियमसे बहिर्भूत हो, क्योंकि, ॥७॥ निपुत्रकी (जिसने पुत्रका मुख नहीं देखा हो उसकी) न तो गति होती है और न उसके तपसे स्वर्ग ही होता है। इस कारण पहिले गृहस्थाश्रम धारणपूर्वक पुत्रका मुख देखकर मोक्षके लिये तपस्या ग्रहण की जाती है। यदि तुझे मोक्षकी इच्छा होय तो पहिले गृहस्थाश्रम धारणपूर्वक पुत्रमुख दर्शन कर ॥८॥ तब वह मण्डपकौशिकने उन ऋषियोंकी आज्ञानुसार अपने जाति भाइयोंसे विवाहके लिये कन्या जाची (मांगी, किंतु उसकी उमर बहुतसी बीत जानेके कारण किसीने भी अपनी कन्या देना स्वीकार नहीं

किया ॥९॥ तब उसी बक तपस्वियोंके पास आकर पूछा कि मुझे वृद्ध समझकर कोई भी अपनी कन्या नहीं देता, सो अब मैं क्या करूँ ? ॥१०॥

तब उन ऋषियोंने आज्ञा करी कि तू किसी विधवाका ही ग्रहण करके सुख भोग। इसप्रकार करनेमें तुम दोनोंको कोई भी दोष नहीं है। क्योंकि हमारे ऋषिमतमें (स्मृतियोंमें) कहा है—॥११॥ ×पतिके परदेश चले जानेपर, नपुंसक होनेपर, रोगी दरिद्री होनेपर अथवा भाग जानेपर, पतित (जातिच्युत) होनेपर तथा मर जानेपर इन पांच आपदावोंमें स्त्रीके लिये दूसरा पति किया जाता है ॥१२॥ तब उसने ऋषियोंकी आज्ञानुसार एक विधवाका ग्रहण किया। यह जगत बिना उपदेश ही विषयोंमें लालसा रखते हैं, सो गुरुजनोंकी आज्ञा होनेपर तो क्यों न इच्छा करेंगे ? ॥१३॥ उस स्त्रीके साथ भोग-विलास करतेर उसके लक्ष्मीके समान रूपवती समस्तजनोंकर प्रार्थना करने योग्य एक अतिशय मनोहर कन्या उत्पन्न हुई ॥१४॥ वह कन्या ज्यों ज्यों बढ़ती गई त्यों त्यों ब्रह्मा विष्णु महेश और इन्द्रादिक देवोंके अनिवार्य कामदेवको बढ़ाने लगी ॥१५॥

वह कन्या तापे स्वर्णकी कान्तिके समान कांतिवाली, विद्वानोंको प्रिय ऐसे गुण कलाओंकी घर, 'छाया' नामको धारण करती हुई ॥१६॥ अपनी कांतिरूपी सम्पदासे समस्त स्त्रियोंको जीतकर तिष्ठी। जिसके समान उसकी छाया ही आदर्श रूप होती हुई. अन्य कोई भी स्त्री उसकी सदृशता धारण करनेवाली नहीं थी ॥१७॥ जिस प्रकार कृपणके घरमें परोपकारिणी लक्ष्मी होती है, उसी प्रकार

---

× 'पत्यौ प्रव्रजिते क्लीबे प्रणष्टे पतिते मृते। पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते' ॥ १२ ॥

सुन्दर कन्या उस मंडपकौशिकके घर आठ वर्षकी हो गई ॥१८॥ एक दिन मंडपकौशिकने अपनी स्त्रीसे कहा—हे प्रिये ! मेरी इच्छा है कि समस्त पापोंको नाश करनेवाली तीर्थयात्रा करें परन्तु—। १९॥

सुवर्णके समान है कांति जिसकी शुभ लक्षणोंकी धारक, नवीन यौवनावस्थाको धारण करनेवाली इस छायाको किस देवके हाथ सौंप जावें ? क्योंकि जिसके सुपुर्द यह कन्या की जायगी, वही अपनी कर बैठेगा। क्योंकि इस लोकमें ऐसा कोई भी नहीं दीखता जो रामारूपी रत्नसे पराङ्मुख हो ॥२०–२१॥ जो रुद्र (महादेव) है सो ता सर्वकाल कामरूपी अग्निसे तप्तायमान होकर अपने आधे शरीरमें पार्वतीको रखता है, सर्पोंसे वेष्टित और विषमेक्षण है। तथा अपनी देहमें रहनेवाली प्रिय पार्वतीको छोड़कर गंगाको सेवन करता है, सो ऐसी उत्तम लक्षणोंवाली कन्याको कैसे छोड़ेगा ? ॥२२-२३॥ जिसके दुर्निवार हृदयमें अहोरात्र समुद्रके बड़वानलके समान महा तापकारक कामाग्नि प्रज्वलित हो रही है, उस महा कामी महादेवके हाथ यह कन्या किस प्रकार सौंपी जावे ? क्योंकि पंडितजन हैं, वे रक्षाके लिये मार्जारको (बिल्लीको) दूध कदापि नहीं सौंपते ॥२४-२५॥

तथा जो विष्णु नदियों द्वारा सेवन किये हुये समुद्रकी सदृश निरन्तर सोलह हजार गोपियोंको सेवन करता हुआ भी तृप्तिको प्राप्त नहीं होता और हृदय स्थित लक्ष्मीको छोड़कर गोपियोंमें रमता है, वह माधव इस सुन्दर कन्याको पाकर कैसे छोड़ेगा ? ॥२६–२७॥ सो हे प्रिये ! ऐसे विष्णुको यह कन्या किस प्रकार सौंपू ? 'क्या कोई रक्षा करनेके लिये चोरके ही हाथमें रत्न देता है' ॥२८॥ जिस ब्रह्माने देवांगनाके नृत्य मात्र देखनेके लिये अपनी उत्तम तपस्याको छोड़ दी, वह ब्रह्मा सुन्दर कामिनीको पाकर क्या नहीं

कौन सा ? ॥२९॥ वह कथा इस प्रकार है—

एक समय अचानक ही इन्द्रका आसन कम्पायमान होने पर इन्द्रने बृहस्पतिसे पूछा—हे साधो ! मेरा आसन किसने कम्पायमान किया ? ॥३०॥ तब बृहस्पतिने कहा—हे देव ! आपका राज्य लेनेकी इच्छासे ब्रह्माको तप करते हुये आज ४ हजार वर्ष बीत गये हैं। सो हे प्रभो ! उस तपके महाप्रभावसे ही आपका आसन कम्पित हो गया है। सो उचित ही है—'तपके प्रभावसे क्या साध्य नहीं है' ॥ ३१-३२ ॥ इस कारण हे हरे ! अब किसी उत्तम स्त्रीको भेजकर उसके तपको नष्ट कर। स्त्रीके सिवाय तप हरण करनेका अन्य कोई भी उत्कृष्ट उपाय नहीं है ॥३३॥

तब इन्द्रने मनोहर२ समस्त स्त्रियोंका ( अप्सराओंका ) तिल२ भर रूप ( सौन्दर्य ) ले ले कर एक बहुत सुन्दर स्त्री ( अप्सरा ) बनाई, जिसका नाम 'तिलोत्तमा' रक्खा और "तू ब्रह्माके पास जाकर उसको तपसे भ्रष्ट कर" इस प्रकार आज्ञा देकर उस तिलोत्तमाको ब्रह्माके पास भेज दिया ॥३४-३५॥ तत्पश्चात् तिलोत्तमाने उसी वक्त ब्रह्माजीके सन्मुख पहुँचकर पुराने मद्य ( शराब ) के समान मनको मोहित करनेमें तत्पर ऐसा रसपूरित सुन्दर नृत्य करना शुरू किया ॥३६॥ तथा उस चतुर तिलोत्तमाने ब्रह्माके कामरूपी वृक्षको बढ़ानेके लिये मेघके समान शरीरके गुप्त अवयव दिखाये, जिनके देखनेसे ब्रह्माकी चञ्चलदृष्टि उस तिलोत्तमाके शरीरमें—कभी पावोंमें कभी उसकी जंघा व ऊरुस्थलमें, कभी विस्तीर्ण जघनस्थलमें' कभी नाभिपर तो कभी दोनों स्तनों पर, स्तनों परसे हटी तो गर्दन तथा मुखरूपी कमलपर जा टीकी। इस प्रकार बहुत कालतक इधर उधर दौड़ती२ तथा विश्राम करती२ क्रीड़ा करने लगी ॥३७-३८-३९॥

वह मंदगामिनी तिलोत्तमा विलास विभ्रमकी आधारभूत विन्ध्याचलकी नर्मदाके समान ब्रह्माके हृदयको भेदती हुई ॥ ४० ॥ तत्पश्चात् उसने ब्रह्माको तल्लीन जानकर अनुक्रमसे दक्षिण उत्तर और पीठ पीछे नृत्य करके उसके मनको चारों तरफ घुमाया, परन्तु ॥ ४१ ॥

ब्रह्माजीने लज्जाके वशीभूत होकर नाच देखनेके लिये अपनी गर्दनको इधर उधर घुमाकर नहीं देखा। सो उचित ही है— "लज्जा मान और मायासे कोई भी उत्तम काम नहीं होता" ॥४२॥ जब लज्जा और मानके वश अपनी गर्दनको घुमाकर तिलोत्तमाके रूपको नहीं देख सका तो लाचार होकर उस नष्ट बुद्धि ब्रह्माने एक एक हजार वर्षकी तपस्याका फल व्यय करके प्रत्येक दिशामें एक एक नया मुँह बनाकर उसके रूपको निरखने लगा ॥४३॥ जब उस तिलोत्तमाने ब्रह्माको अतिशय आसक्त दृष्टिवाला देखा तो वह फिर आकाशमें उठकर नृत्य करने लगी। सो ठीक ही है, 'स्त्रियें किञ्चित्त पुरुषोंको क्या क्या नाच नहीं नचातीं' ॥४४॥ लाचार, ब्रह्माने पांचसौ वर्षकी तपस्याका फल व्यय करके पांचवां गधेका मुंह बनाया और उस तिलोत्तमाको आकाशमें देखने लगा, परन्तु न तो उस तिलोत्तमाके नृत्यको ही देखने पाया और न तप ही पूरा हुआ। रागके वशीभूत होकर वह ब्रह्मा दोनों ही तरह नष्टभ्रष्ट हुआ ॥४५-४६॥

इस प्रकार वह तिलोत्तमा ब्रह्माको तपसे रहित ( भ्रष्ट ) करके स्वर्गमें चली गई। सो ठीक ही है, स्त्री समस्त रागियोंको मोहित करके ठग लेती है ॥४७॥ जब उस नष्टबुद्धि ब्रह्माने तिलोत्तमाको नहीं देखा तो बहुत ही उदास और खिसियाना

होकर दर्शनार्थ आये हुये देवों पर क्रोध करने लगा और अपने गधेके मुखसे उन देवोंको खानेके लिये तत्पर हुवा। सो उचित ही है,—'खिसियाना होनेवाले मनुष्य स्वभावसे ही हरएक पर क्रोध किया करते हैं' ॥ ४८–४९ ॥ तत्पश्चात् वे देवता घबराकर महादेवजीके पास पहुँचे और उनसे उन सबने ब्रह्माजीके पागल होनेके सब समाचार कहे, सो ठीक ही है 'अपने दुःखको नष्ट करनेके लिये सभी जने उपाय करते हैं' ॥५०॥

देवोंकी प्रार्थना सुनकर महादेवजी उसी वक्त ब्रह्माके पास पहुँचे और उन्होंने गधेका पांचवां शिर काट लिया। सो ठीक ही है,—'परके अपकार करनेवालोंका मस्तक काटा जावे तो इसमें सन्देह ही क्या है,'—॥५१॥ तत्पश्चात् ब्रह्माने भी अतिशय क्रोध करके महादेवजीको श्राप दी कि 'तूने जा यह ब्रह्महत्या की है, इसके कारण तेरे हाथसे यह शिर कभी नहीं पड़ेगा' ॥५२॥ तब महादेवजीने लाचार होकर प्रार्थना की कि हे साधो! बेशक मैंने ब्रह्महत्या की, परन्तु अब आप मुझपर दया करके इस श्रापसे छुटाइये। तब ब्रह्माने पार्वतीके पतिसे ( महादेवजीसे ) कहा—हे शम्भो! इस मेरे मस्तकको जब विष्णु भगवान् अपने रक्तसे सिंचन करेंगे तो उसी समय यह मेरा शिर तेरे हाथमेंसे गिर पड़ेगा! ॥५३–५४॥ तब महादेवजीने ब्रह्माकी आज्ञा शिरोधारण कर कपाल व्रत अंगीकार किया। सो खेद है कि सर्वव्यापी प्रपंच देवोंसे भी नहीं छोड़ा जाता ॥५५॥

तत्पश्चात् उस ब्रह्महत्याको दूर करनेके लिये महादेवजी हरिके ( विष्णुके ) पास गये। सो ठीक ही है—'अपनेको पवित्र करनेके लिये ये जगतजन किसका आश्रय नहीं करते?' ॥५६॥ इधर ब्रह्माजीने मृगोंसे भरे हुये एक वनमें प्रवेश किया। सो ठीक ही है

तीव्र कामरूपी अग्निसे सन्तप्त पुरुष चेतना रहित होकर क्या नहीं करता ?' ॥५७॥ उस वनमें एक रीछनीको ऋतुमती देखकर ब्रह्माजी उसके साथ ही रमने लगे। सो उचित ही है, कि—'कामाग्निसे पीड़ितजनोंको गधी भी अप्सरा दीखती है' ॥५८॥ उस रीछनीने गर्भ धारण कर पूरे दिन होने पर तीन भवनमें प्रसिद्ध जांबव नामक पुत्र जना ॥५९॥ इस प्रकार जो ब्रह्मा कामार्तचित्त होकर तिर्यंच-नीको भी सेवन करता है वह मूढधी इस सुन्दर कन्याको कैसे छोड़ेगा ? ॥६०॥

तथा गौतमऋषिकी वल्लभा (स्त्री) अहल्याको कामकी वेला समान सुनकर जिस समय पारकी लम्पट इन्द्र विकल हो गया ॥६१॥ तब गौतमऋषिने क्रुद्ध होकर श्राप दी तो वह इन्द्र सहस्रभग हो गया। सो ठीक ही है,—'मन्मथके आज्ञाकारी ऐसे कौन पुरुष हैं' जो दुःखको प्राप्त नहीं होते ? ॥६२॥ जब देवोंने बहुत प्रार्थना की कि हे मुने ! कृपा करो (माफ करो) तब उस अनुग्रहकारी मुनिने इन्द्रको सहस्राक्ष (हजार नेत्रवाला) बना दिया ॥६३॥ इस प्रकार काम या मोह तथा मृत्यु द्वारा पीड़ित नहीं हो, ऐसा दोषरहित देव इस लोकमें कोई भी नहीं दिखता। परन्तु एक यमराज देव है, सो वास्तवमें सत्यता और पवित्रतामें परायण, अपने विपक्षको मर्दन करनेमें धीर और समवर्त्ती है ॥६४–६५॥

सो उसीके पास इस कन्याको रखकर जाना चाहिये, ऐसा विचार कर उस छाया नामक अपनी कन्या यमराजके पास रखकर वह मण्डपकौशिक अपनी स्त्री सहित तीर्थयात्राको चला गया। सो ठीक ही है—'पंडितजन निराकुल होने पर ही धर्मकार्योंमें प्रवृत्ति करते हैं' ॥६६–६७॥ उसके चले जानेके पश्चात् यमराजने उस छायाको

कामरूपी वृक्षके लिये पृथ्वीके समान देखकर उसी वक्त अपनी स्त्री बना ली। क्योंकि 'दुनियामें ऐसा कोई भी नहीं होगा, जो स्त्रियोंमें निस्पृह हो' ॥६८॥ यमराजने उस छायाको हरी जानेके भयसे अपने पेटमें रख (छिपा) लिया। सो उचित ही है,–कुबुद्धि कामीजन अपनी प्रिय स्त्रीको कहां नहीं रखते' ॥६९॥ तत्पश्चात् वह यमराज उसको पेटसे निकाल२कर उसके साथ बारंबार रमने लगा। और रमण करनेके पश्चात् हरी जानेके भयसे फिर अपने पेटमें रख लेने लगा ॥७०॥

इसप्रकार यमराज उसके साथ रतामृत भोगते२ अपना समय सुखसे व्यतीत करता हुवा अपनेको इन्द्रसे भी अधिक मानने लगा ॥७१॥ यह नीति है कि, लेखनी पुस्तक और स्त्री पराये हाथ गई हुई वापिस नहीं आती। यदि आती है तो टूटी फटी मर्दन की हुई मिलती है ॥७२॥ एक समय पवनदेवने अग्निदेवसे कहा–हे भद्र ! देवोंमें तो आजकल एक यमराज ही अपना काल सुखसे बिताता है। क्योंकि उसने सुरतामृतकी नदीके समान एक मनोहर स्त्री पाई है। सो उसको दृढालिंगन कर सुखरूपी सागरमें मग्न होकर सोता है ! !॥७३–७४॥ उस नितम्बिनीके दिये हुये पवित्र सुखमें गंगाके जलसे समुद्रके समान यमराज कभी तृप्त ही नहीं होता ॥७५॥

यह सुनकर अग्निदेवने कहा—उसके साथ मेरा समागम किस प्रकार हो ? तब पवनदेवने कहा–॥७६॥ यमराजसे रक्षा की हुई स्त्री देखनेको भी नहीं मिलती तो उसका मिलाप किस प्रकार हो सकता है ? ॥७७॥ क्योंकि वह स्त्री अपनी शोभासे समस्त देवताओंको मोहनेवाली है। सो यमराज रतामृत भोगनेके पश्चात् अपने पेटमें रख लेता है ॥७८॥ परन्तु जिस समय यमराज नित्यकर्म करता

है उस समय उसको एक प्रहर तक उदरसे बाहर निकालकर रखता है, सो उस समय बेशक वह अकेली ही स्पष्टतया देखनेमें आती है ॥७९॥ तब अग्निदेवने कहा—हे वायु ! एक पहरमें तो मैं तीन लोकमेंसे किसी भी स्त्रीको ग्रहण कर सकता हूँ, सो एकान्तमें बैठी हुईकी तो बात ही क्या है ? ॥८०॥

आचार्य कहते हैं—यौवनसे भूषित है अंग जिसका और कामसे व्यापित है शरीररूपी यष्टि जिसकी, ऐसी एकान्तमें बैठी हुई अकेली स्त्रीको युवा पुरुष तुरन्त ही अपने वशमें कर लें तो इसमें आश्चर्य ही क्या है ! ॥८१॥ तीक्ष्ण कामरूपी बाणसे भिद गया है शरीर जिसका ऐसा वह अग्निदेव वायुको इस प्रकार कहकर जहांपर यमराज उस तन्वीको उदरसे निकालकर अघमर्षण (नित्यकर्म) किया करता था, वहींपर जा पहुँचा ॥८२॥ यमराजने आकर छायाको बाहर निकालकर पापरूपी मैलसे विशुद्ध होनेके लिये गंगाजीमें प्रवेश किया, उसी वक्त अग्निदेव अपना अत्यन्त मनोहर रूप बनाकर और छायाको ग्रहण करके उसके साथ रमने लगा ॥८३॥ जिस प्रकार हरे पत्तोंके समूहको देखकर मूर्ख बकरी उन पत्तोंको खाने लग जाती है, उसी प्रकार रक्षा नहीं की हुई निरंकुश स्त्री मनसे प्रसन्न हो अपने मन चाहे इष्ट पुरुषको ग्रहण कर लेती है। और रोकनेपर प्राय: कोप किया करती है ॥८४॥ उस अग्निदेवके साथ रमण करनेके पश्चात् छायाने कहा—तू यहांसे शीघ्र ही चला जा; क्योंकि मेरे पति विरुद्धवृत्ति यमराजके आनेका समय हो गया है ॥८५॥

वह यदि मुझे तेरे साथ देखेगा तो गुस्से होकर मेरी नाशिका काट लेगा और तुझे भी जानसे मार डालेगा। क्योंकि—'अपनी

स्त्रीके जारको देखकर कोई भी क्षमा नहीं करता' ॥८६॥ तब उस पीनस्तनसे पीडित अंगवाली छायाको आलिंगन देकर अग्निदेवने कहा—हे प्रिये ! तुझे छोड़कर मैं चला जाऊं, तो मुझे दुष्टचित्त-वाला वियोगरूपी हस्ती मार डालेगा ॥८७॥ इस कारण हे प्रिये ! तेरे सन्मुख दुष्ट यमराजके हाथसे मारा जाऊँ तो बहुत ही श्रेष्ठ है, परन्तु दुःखसे है अंत-जिसका ऐसी कामरूपी अग्निसे तेरे विना निरन्तर जलते रहना श्रेष्ठ नहीं ॥८८॥ इसप्रकार कहते हुये अग्नि-देवको उस छायाने उसी समय निगलकर अपने पेटमें रख लिया। सो अपने प्रिय पुरुषको स्त्रीने हृदयमें रख लिया तो इसमें कुछ भी आश्चर्य नहीं है ॥८९॥ तत्पश्चात् यमराज अपना नित्य कर्म करके इस बातको कुछ भी नहीं जानकर छायाको अपने पेटमें रखकर चल दिया। सो उचित ही है-'स्त्रियोंका प्रपंच विद्वानोंको भी अगम्य है' ॥९०॥

उधर अग्निदेव तो छाया और यमराजके पेटमें अटक गये, इधर उनके ( अग्निके ) विना संसार भरमें रसोई बनाना, होम करना, प्रदीप जलाना आदि समस्त काम बन्द हो गये। तब मनुष्य और देव सबके सब अग्निके बिना अपना नाश समझके घबरा गये ॥९१॥ फिर लाचार होकर इन्द्रने वायुदेवसे कहा—हे सखे ! तू सर्वत्र फिरता है और तेरी समस्त देवोंके यहां गति है। अग्निदेव कहां है, सो तुम ढून्ढकर पता लगावो ॥९२॥ वायुने कहा—हे देव ! मैंने अग्निदेवको सर्वत्र ढूंढ लिया, परन्तु कहीं भी पता नहीं लगा। हां एक जगह मैंने नहीं ढूंढा है, सो हे देवेश ! उस जगह भी ढूंढता हूं ॥९३॥

इस प्रकार कहकर वायुदेवने उत्तमोत्तम भोजन बनाकर समस्त

देवोंको निमन्त्रण किया, जब उसके सब देव आ गये, तब उसने हरएक देवके लिये तो एक एक आसन दिया, परन्तु यमराजके लिए तीन आसन दिये ॥९४॥ जब समस्त देव बैठ गये तो अपरिमाण है गति जिसकी ऐसे वायुदेवने हरएक देवको तो एक२ भाग परोसा परन्तु यमराजको तीन भाग (पत्तल या थालीमें) भोजन परोसा, सो ठीक ही है, प्रपंच किये बिना किसीका भी कार्य सिद्ध नहीं होता ॥९५॥

इति श्री अमितगत्याचार्यकृत धर्मपरीक्षा नामक संस्कृत ग्रन्थकी बालावबोधिनी भाषाटीकामें ग्यारहवां परिच्छेद पूर्ण हुवा ॥ ११ ॥



# बारहवाँ परिच्छेद

अथानन्तर—जब अपने सन्मुख भोजनके तीन भाग परोसे हुये देखे तो यमराजने वायुदेवसे कहा—हे पवन ! तूने मेरे सामने तीन भाग क्यों रक्खे ? ॥ १ ॥ यदि मेरे पेटमें एक स्त्री है तो दो भाग परोसने थे, तूने तीन भाग किस कारण परोसे ? ॥२॥ यह सुनकर पवनदेवने कहा—हे भद्र ! अपनी मनकी प्यारी स्त्रीको पेटसे निकाल, तो अपने आप ही तीन भाग परोसनेका कारण मालूम हो जायगा ॥३॥ जब प्रेतभर्त्ताने (यमराजने) अपने पेटमेंसे छायाको निकाला तब तत्काल ही वायुदेवने छायाको कहा—हे भद्रे ! अपने उदरस्थित अग्निदेवको शीघ्र ही निकाल ॥४॥ जब छायाने अपने पेटमेंसे प्रकाशमान अग्निदेवको निकाल दिया तो यह कौतुक देख समस्त देव आश्चर्यान्वित हो गये। सो उचित ही है 'अदृष्टपूर्व (जो पहिले नहीं देखनेमें आई ऐसी) वस्तुके देखनेसे किसको आश्चर्य नहीं होता' ॥५॥

जो स्त्री कामातुर होकर जलती हुई अग्निको निगल जाती है उस स्त्रीको कोई भी वस्तु प्राप्त करना दुर्गम व दुष्कर नहीं है ॥६॥ यमराज अग्निको देखकर बड़ा क्रोधित हुआ और दण्ड लेकर मारनेके लिये तत्पर हो गया, सो नीति ही है—'प्रत्यक्षमें अपनी स्त्रीके जारको देखकर ऐसा कौन है जो उसपर क्षमा कर दे' ॥७॥ यमराजको दण्ड लिये हुए देखकर अग्निदेव भागे। सो उचित ही है—'नीच, जार व चोरोंको धीरता कहां' ॥८॥ भागतेर थक गया तो अग्निदेव वृक्ष पाषाण वगैरहमें छिपकर बैठ गया। सो ठीक ही है 'व्यभिचारी व चोर छिपकर ही रहते हैं' ॥९॥ जो अग्नि उस समय

यमराजके भयसे वृक्ष पत्थरोंमें छिपी थी, सो अभीतक बुद्धिमानोंके प्रयोग विना प्रगट नहीं होती है ॥१०॥

इस प्रकार कहकर मनोवेगने पूछा—हे विप्रो ! आपके पुराणोंमें यह कथा इसी प्रकार है कि नहीं ? ब्राह्मणोंने कहा—निस्संदेह ऐसी ही कथा है। तब मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणों ! जो यमराज सबके शुभाशुभका ज्ञाता है और हमेशा शिष्टोंपर अनुग्रह और दुष्टों पर दण्ड करनेवाला है उसने यदि अपने पेटमें स्थित प्रियाके पेटमें अग्निदेवको रहते हुये भी नहीं जाना, सो उसका देवपणा व अग्निका देवपणा क्यों नहीं चला गया ? ॥११-१२-१३॥ जिस प्रकार इस छोटेसे दोषसे उनका देवपणा नहीं गया उसी प्रकार मूर्खोंके द्वारा मेरे मार्जारके कान काटे जानेसे अन्य जो बड़ेर गुण हैं वे कैसे जा सकते हैं ॥१४॥

यह सुनकर ब्राह्मणोंने प्रशंसापूर्वक कहा—हे भद्र ! तुमने बहुत ठीक कहा। सो नीति ही है—'जो समझदार सत्पुरुष होते हैं, वे न्यायरहित पक्षका समर्थन कदापि नहीं करते' ॥१५॥ हे भद्र ! हम अपने पुराणोंका ज्यों ज्यों विचार करते हैं त्यों त्यों उनके जीर्ण वस्त्रोंके समान सैकडों खण्ड होते हैं, सो क्या किया जाये, उनका हम किसी प्रकार भी समर्थन नहीं कर सकते ॥१६॥ इसप्रकार ब्राह्मणोंके वचन सुनकर विद्याधरपुत्र मनोवेगने कहा—हे विप्रो ! संसाररूपी वृक्षको अग्निके समान जो देव है उसका स्वरूप सुनो ॥१७॥ जिसका चित्त, लावण्यरूपी जलकी लहर, कामदेवके रहनेकी वस्ती, गुण और सुन्दरताकी खानि, कटाक्षरूपी बाणोंके द्वारा समस्त जनोंको घायल करनेवाली, त्रिलोकीमें सबसे श्रेष्ठ ऐसी स्त्रियोंके द्वारा नहीं भिदता, उसी देवको मन वचन कायकी शुद्धि-

पूर्वक नमस्कार करो और उसीकी शरण ग्रहण करो ॥१८-१९॥

भो विप्रो ! जिस कामके वशीभूत हो शंकरने अपना पवित्र और मोक्षका कारण योग छोड़कर पार्वतीको अपने आधे अंगमें स्थापन किया और—॥२०॥ जिस कामदेवकी आज्ञासे सुखकी इच्छा रखनेवाला विष्णु गोपियोंके नखच्छदोंसे शोभित अपने हृदयमें लक्ष्मीको रखता हुआ तथा—॥२१॥ जिसके बाणोंसे पीड़ित होकर ब्रह्माजीने तृणके समान तपश्चरणको छोड़ दिव्य तिलोत्तमाके नृत्यको देखनेके लिये चतुर्मुख बनाये तथा—॥२२॥ जिसने अपने दुर्वार तीक्ष्ण बाणोंसे घायल कर इन्द्रको दुष्कर्मोंका घर और सहस्र भग बना दिया तथा—॥२३॥ जिस कामदेवकी आज्ञासे समस्त देवोंको आज्ञामें चलानेवाले सबसे बलवान् यमराजने चोरी जानेके भयसे छाया नामकी लड़कीको पेटमें रखकर प्रिया बनाया तथा—॥२४॥ जिस कामदेवने त्रिलोकीमें रहनेवाले समस्त देवोंमें प्रधान अग्निदेवको पत्थर और वृक्षोंमें प्रवेश करा दिया, ऐसे दुर्जय कामदेवको जिस देवने जीत लिया, उसी परमेष्ठीके प्रसादसे ही सबका कल्याण हो सकता है ॥२५-२६॥

इस प्रकार ब्राह्मणोंके सन्मुख परमात्माका विचार करके उस मनोवेगने उसी बागमें उपस्थित हो, अपने मित्र पवनवेगसे कहा—॥२७॥ हे मित्र ! तूने अन्य मतावलम्बियोंके माने हुये देवोंका विशेष सुना ? विचार करनेमें चतुर है आशय जिनका ऐसे पुरुषोंको चाहिये कि—अपने विचारके बलसे ऐसे रागी द्वेषी कामी देवोंको छोड़ दें ॥२८॥ हे मित्र ! समस्त देवोंमें अणिमा महिमादि अष्ट रिद्धियां प्रसिद्ध हैं, उनमेंसे लघिमा (नीचपना) नामकी ऋद्धि ही इन देवोंमें विशेषता देखनेमें आती है, क्योंकि—॥२९॥ ब्रह्मा तो

महादेवके विवाहमें पुरोहित (विवाह करानेवाला) बनकर गया था, जो पाणिग्रहण कराते समय पार्वतीके स्पर्श मात्रसे कामसे पीड़ित हो गया था और—॥२०॥

महादेवने नृत्य करते समय ऋषियोंकी कन्याओंको कष्ट दिया, जिससे वह उन ऋषियोंके द्वारा शिश्नच्छेदनकी दुःसह पीड़ा भोगता हुवा और—॥२१॥ अहिल्याने इन्द्रको, छायाने यमराज और अग्निको, कुन्तीने सूर्यको अखंडित नीचपनेके कार्यमें प्रवर्त्ताया ॥३२॥ इस प्रकार लोकमें अनेक देव हैं परन्तु जिसने कामदेवको नष्ट कर दिया ऐसा लोक सम्मत निर्दोष देव एक भी नहीं है ॥३३॥ हे साधु! अब जैन मतमें गधेके शिर छेदनका जो सच्चा इतिहास है, वह कहता हूं सो सुन—॥३४॥ जिस मतमें ११ रुद्र माने गये हैं, उनमेंसे अन्तका रुद्र सात्यकी नामक मुनिके अंगसे ज्येष्ठा नामकी अर्जिका (जैन साध्वी) के गर्भसे उत्पन्न हुआ था। सो वह बड़ा होनेपर मुनि दीक्षा ग्रहण करके दुष्कर तपश्चरणके प्रभावसे अनेक प्रकारकी विद्याओंका स्वामी हो गया ॥३५॥

जिस प्रकार समुद्रमें नदियोंका मिलाप (प्रवेश) होता है, उसी प्रकार इस वीर मुनिको पांचसौ तो बड़ी २ विद्यायें और सातसौ छोटी २ विद्यायें प्राप्त हुयीं ॥३६॥ सो वह ग्यारहवां रुद्र जिनमतके ग्यारह अंग चौदह पूर्वमेंसे दशमें पूर्वतकका पाठी था। उस दशमें पूर्वमें विद्याओंका (देवांगनाओंका) अपरिमाण विभव देखकर मुनिके व्रतसे चलायमान हो गया। सो ठीक ही है,—'अनेक प्रकारके भोगाभिलाष करनेवाली स्त्रियोंके द्वारा ऐसा कौन पुरुष है जो व्रतसे चलायमान न हो! ॥३७॥ तब उस मुनिने एक जगह विद्याधरोंकी आठ कन्याओंको देखकर उसी समय मुनिपनेको छोड़ उन कन्याओंके

विद्याओंसे याचना की, और उन्होंने आठों कन्या इस रुद्रको परणा दीं। परन्तु— ॥३८॥ उस रुद्रके साथ रतिकर्म करनेमें असमर्थ हो, वे आठों ही विद्याधरकी पुत्रियां मर गयीं, सो नीति ही है—'जो विपरीत कार्य (बे जोड़के विवाह वगैरह) होते हैं, वे सब सत्यनाशके लिये ही होते हैं' ॥३९॥

तत्पश्चात् उस महादेवने (रुद्रने) अपनी विद्याओंके द्वारा पर्वत-राजकी बेटी पार्वतीको अपने रतिप्रभावको सहनेवाली समझकर उसके साथ विवाह किया। सो ठीक ही है, जो मनवांछित कार्य करनेवाले हैं, वे सब योग्य उपायोंमें ही यत्न करके अपना इच्छित कार्य सिद्ध करते हैं ॥४०॥ एक दिन वह रुद्र पार्वतीके साथ रमण करके त्रिशूल विद्याको ग्रहण करता था, सो परभर्तारसे पतिव्रताके समान शीघ्र ही वह त्रिशूल विद्या नष्ट हो गई ॥४१॥ उस त्रिशूल विद्याके नष्ट होनेपर स्वाभिमानमें तत्पर वह रुद्र ब्राह्मणी नामकी एक दूसरी विद्याको साधने लगा ॥४२॥ सो उस ब्राह्मणी विद्याकी प्रतिमा बनाकर उसके सन्मुख मंत्रका जाप करने लगा। तब ब्राह्मणी विद्याने इसको ध्यानसे डिगानेके लिये विक्रिया करना प्रारम्भ किया ॥४३॥ सो उसने आकाशमें बाजे बजाना गीत गाना नृत्य करना आदि विघ्न शुरू किये। जब यह रुद्र ऊपरको देखने लगा तो उसने एक सर्वोत्तम स्त्रीको देखा ॥४४।

जब उस रुद्रने नीची दृष्टि करके उस प्रतिमाकी जगह पर एक दिव्य चतुर्मुखी मनुष्यको देखा। तथा—॥४५॥ उसके शिरपर एक गधेका मुख बढ़ता हुवा देखा, सो उस रुद्रने उस बढ़ते हुये शिरको उदय होते हुये कमल पत्रके समान उसी वक्त काट लिया। परन्तु वह शिर सुख सौभाग्यादिको नष्ट करनेवाले पापके समान उसके हाथमें लगा ही रह गया। नीचे नहीं गिरा ॥४६-४७॥

इस प्रकार वह ब्राह्मणी विद्या उसकी विद्या साधनेरूप जपादि क्रियाको व्यर्थ (नष्ट) करके अपनी विक्रियाको संकोच कर चली गई। सो ठीक ही है—'निरर्थक (निकम्मे) पुरुषके निकट कोई भी स्त्री नहीं रहती' ॥४८॥ तत्पश्चात् उस रुद्रने रात्रिके समय वर्द्धमान भगवानको श्मशान भूमिमें पद्मासनसे ध्यानारूढ देखकर उनको विद्यारूपी मनुष्य समक्ष बड़ा उपद्रव किया ॥४९॥ जब प्रातःकाल होनेपर मालूम हुआ कि ये ता वर्द्धमान भगवान् हैं, तब उसने उदास होकर नमस्कार पूर्वक बड़ा पश्चात्ताप किया और शीघ्र ही उनके चरणोंका स्पर्शन किया ॥५०॥

सो जिनेन्द्र भगवानके स्पर्शन मात्रसे ही उसके हाथमेंसे विनयवानके मनसे पापके समान वह गधेका शिर गिर पड़ा ॥५१॥ हे मित्र! खरमस्तकके कटनेका तो यह प्रक्रम (सच्चा इतिहास) है, परन्तु मिथ्यात्वरूपी अन्धकारसे अंधे हुये पुरुषोंने और ही प्रकारसे प्रसिद्ध करके जगत्के भोले भाले जीवोंको बहका दिया है ॥५२॥ हे मित्र! तुझे मैं फिर भी बड़ा कौतुक दिखाता हूं, ऐसा कहकर मनोवेगने नग्नमुद्रा युक्त जैनके मुनिका रूप धारण किया और मित्र पवनवेगको साथ लेकर उस चतुर धर्मात्मा मनोवेगने पश्चिमकी तरफसे उस पुष्पनगरमें (पटनेमें) प्रवेश किया और—॥५३-५४॥ तीसरी वादशालामें जाकर वह ब्राह्मणोंके मनमें वादीके आनेकी सूचना करनेके लिये वादसूचक भेरीको बजाकर सोनेके सिंहासन पर जा बैठा ॥५५॥

जिस प्रकार मेघकी गर्जना सुनकर अपनी गुफामेंसे केशरीसिंह निकलते हैं, उसी प्रकार उस भेरीके शब्दको सुनते ही पक्षपातमें तत्पर सबके सब ब्राह्मण पंडित अपनेरे घरसे निकल पड़े ॥५६॥

उन ब्राह्मणोंने आकर पूछा—हे भद्र। तुम हमारे साथ कौनसा वाद करना चाहते हो? तब मनोवेगने कहा—हे विप्रो! 'वाद' किस चीजको कहते हैं, सो मैं नहीं जानता ॥५७॥ तब ब्राह्मणोंने कहा—जब वादका नाम ही नहीं जानता तो वादसूचक भेरी किस-लिये बजाई? तब मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणों! मैंने यों ही कौतुकसे बजा दी और-॥५८॥ जन्मसे आजतक मैंने ऐसा मनोहर आसन नहीं देखा था, इस कारण मै इसपर बठ गया, न कि वादके गर्वसे। इसलिये क्रोध न करो, लो मैं उतर जाता हूँ ॥५०॥ तत्पश्चात् ब्राह्मणोंने कहा—तेरा गुरु कौन है सो कह। मनोवेगने कहा—मेरा गुरु कोई भी नहीं है, मैंने अपने आप ही तपग्रहण कर लिया है ॥६०॥

तब ब्राह्मणोंने कहा—हे सुबुद्धे! तुमने विना गुरुके अपने आप ही तपग्रहण किया सो इसका क्या कारण है? ॥६१॥ तब मनोवेगने कहा—हे द्विजो! मैं इसका कारण कहते डरता हूं। परन्तु तो भी एक बात कहता हूं सो सुनो ॥६२॥

चम्पानगरीमें गुरुधर्म राजाके मन्त्री हरि नामक द्विजने एक दिन पानीमें एक शिला तरती हुई देखी, उस समय उसके पास दूसरा कोई नहीं था ॥६३॥ उसने राजसभामें आकर यह प्रत्यक्ष देखा हुआ आश्चर्य राजाके सन्मुख प्रगट किया तो राजाने इसपर कुछ भी विश्वास नहीं किया। किन्तु उल्टा क्रोधित होकर इस असत्य कथनके अपराधमें मन्त्रीको बन्धवा दिया और कहा—इस ब्राह्मणको अवश्य ही कोई पिशाच (भूत) लग गया है। यदि ऐसा नहीं होता तो यह ऐसी असंभव बात कदापि नहीं कहता ॥६४-६५॥

तत्पश्चात् उस मन्त्रीने कहा—हे देव! मैंने यह बात झूठ

ही कह दी थी, सो अपराध क्षमा करो। इस प्रकार प्रार्थना करनेपर राजाने मन्त्रीको छोड़ दिया ॥६६॥ फिर मन्त्रीने इसका बदला लेनेकी इच्छासे अनेक बंदरोंको बाजा बजाना और नाचना सिखाकर तैयार किये फिर—॥६७॥ एक दिन वनमें राजाको अकेला देख उन बंदरोंका मनोहर संगीत कराया जिसको देखकर राजा मोहित हो गया ॥६८॥ जब राजाने तुरन्त ही अपने मन्त्री और भट्टोंको वह संगीत दिखानेके लिये बुलाया, इतनेमें वे सब बन्दर अपना संगीत बंद करके इधर उधर भाग गये ॥६९॥ तब मन्त्रीने कहा—हे भट्टगणों! राजाको अवश्य ही कोई भूत लग गया है, सो इनको बांध लो, यद्धाओंने उसी वक्त राजाको बांध लिया। तत्पश्चात् उस तुष्ट-चित्त मन्त्रीने हँसकर राजाको छोड़ दिया और कहा—हे राजन्! जिस प्रकार आपने वनमें बंदरोंका नृत्य देखा, उसी प्रकार मैंने जलमें तरती हुई शिला देखी थी ॥७०-७१-७२॥ राजा और मन्त्रीके वृत्तान्तको जाननेवाले विद्वनोंको चाहिये कि प्रत्यक्ष देखा हुआ भी अश्रद्धेय वचन कदापि नहीं कहे ॥७३॥

इसी प्रकार हे ब्राह्मणो! साक्षी विना मुझ अकेलेके कहे हुये वाक्यका आप विश्वास नहीं करेंगे। इस कारण मैं पूछनेपर भी अपना हाल नहीं कह सकता ॥७४॥ तब ब्राह्मणोंने कहा—हे भद्र! क्या हम ऐसे मूर्ख हैं जो युक्तिसे घटते हुये वाक्यको भी नहीं पहचाने? ॥७५॥ तब मनोवेगने कहा—यदि आप सत्यासत्यका विचार करने-वाले हैं तो मैं स्पष्टतया कहता हूँ सो एक चित्त होकर सुनो ॥७६॥

श्रीपुरमें मुनिदत्त नामका श्रावक मेरा पिता है। उसने मुझे एक ऋषिके पास पढ़नेके लिये भेज दिया ॥७७॥ एक दिन उस ऋषिने अपना कमंडलु देकर मुझे जल लानेके लिये भेजा। मैं मार्गमें

लड़कोंके साथ बहुत देर तक खेलनेमें लग गया ॥७८॥ तब कई विद्यार्थियोंने आकर कहा—तेरेपर गुरुजी बड़े क्रोधित हो गये हैं, सो हे मित्र ! भाग जा नहीं तो गुरुजी आकर तुझे मारेंगे ॥७९॥ तब मैंने अन्य नगरोंमें भी पढ़ानेवाले साधु अनेक हैं, उनसे पढ़ लूँगा, ऐसा विचार कर मैं वहांसे भागा हुआ दूसरे नगरको चल दिया ॥८०॥

तत्पश्चात् एक नगरके निकट पहुँचा तो जलके निर्झरने सहित चलते हुये पर्वतके समान मदरूपी जलसे पृथ्वीको सींचते हुये एक बहुत बड़े हाथीको अपने सन्मुख आता हुआ देखा ॥८१॥ सो शरीर सहित अनिवार्य मृत्युके समान तथा मुझे देख क्रोधित होकर महावतके अँकुशको न माननेवाला वह महा भयंकर हाथी पूंछ और कानोंको चलायमान करता हुआ अपनी विस्तीर्ण सूँड उठाकर मेरे पीछे भागने लगा ॥८२॥ तत्पश्चात् कोई शरण न पाकर भागनेमें असमर्थ हो मैंने वह कमंडलु तो भिडीके एक वृक्षपर रख दिया और मारे डरके मैं कांपने लगा ॥८३॥ दैवयोगसे उसी समय मेरे चित्तमें एक बुद्धि उपजी। मैं उस हाथीके भयसे झटपट उस कमंडलुकी नाल (टोंटी) से कमंडलुमें प्रवेश कर छिप गया और 'इस कष्टसे मैं मुक्त हो गया' इस प्रकार क्षणभर प्रसन्न चित्त हो विचार कर ही रहा था कि इतनेमें ही—॥८४॥

वह विरुद्ध-चित्त गजराज भी शीघ्र ही उस कमंडलुमें प्रवेश करके क्रोधित हो मेरे रोते हुयेके वस्त्र खींचकर अपनी सूँडसे मेरी धोतीको फाड़ने लगा ॥८५॥ तत्पश्चात् उसे वस्त्रके फाड़नेमें लगा हुआ देखा, मैं तो व्याकुलतासे नंगा होकर शीघ्र ही कमंडलुके ऊर्ध्वभागसे (मुखके छिद्रसे) बाहर निकल आया। सो ठीक ही है—

जीते रहते कोई न कोई बचनेका उपाय निकल ही आता है' ॥८६॥ तत्पश्चात् वह हाथी भी उसी रस्तेसे निकल आया, परन्तु उस कमंडलुके मुखमें हाथीकी पूँछका एक बाल अटक गया, जिसको निकालनेमें असमर्थ होकर वह हाथी दुःखित व विषण्णचित्त हो वहीं पर गिर पड़ा ॥८७॥ उस हाथीको जमीनपर पड़ा हुआ देखकर मैंने कहा—रे दुर्मते ! रे शत्रु ! तू अब यहीं पर मर' इस प्रकार कहकर मैं तो भय और कांपनेसे रहित प्रसन्नचित्त होकर निकटके नगरमें पहुँचा ॥८८॥

उस नगरमें मैंने एक अतिशय मनोहर जिन मन्दिर देखा। तत्काल ही उस मन्दिरमें जाकर जिनेन्द्र भगवानके दर्शन करके मार्गके परिश्रमसे थका हुआ नंगा ही जमीनपर शयन कर रात्रि बिताई ॥८९॥ मुझे पहरनेको कपड़ा कौन देगा ? और नग्न शरीर रहते मांग ही कैसे सकता हूं ? इस कारण अपने कुल आम्नायसे चला आया। तत्पश्चरण करना ही श्रेष्ठ है, इस प्रकार बहुत समय तक विचार करके मैं वैसाका वैसा ही दिगम्बर मुनि हो गया ॥९०॥

तत्पश्चात् अनेक पुर नगर ग्रामोंमें सैर करता करता आज आपके इस विद्वज्जनोंसे भरे हुये पत्तनमें आ निकला ॥९१॥ इस प्रकार मैंने अपने आप ही व्रत ग्रहण करनेका कारण संक्षेपमें ही आपको कह सुनाया। विद्याधरके ये वचन सुनते ही वे सबके सब ब्राह्मण हँसीसे विकसित मुख हो बोले ॥९२॥ हे—दुर्मते ! हमने असत्य भाषण करनेमें चतुर अनेक प्रकारके मनुष्य देखे हैं परन्तु तेरे समान असत्य कहनेवाला कोई भी नहीं देखा, जो मुनिव्रत धारण करके भी झूठ बोलता है ? ॥९३॥ भिंडीके वृक्षकी शाखापर (डालीपर) कमंडलुका रखा जाना और उसमें हाथीका प्रवेश करना,

फिरना और निकलना आज तक इस तीन लोकमें क्या किसीने भी देखा या सुना है ? ॥९४॥ हे दुर्मते ? कदाचित् अग्निमें जल, शिलापर कमल, गधेके सींग, सूर्यमें अन्धकार और अचल पर्वतमें चलपना हो जाय परन्तु तेरे वचनकी सत्यता तो कदापि नहीं हो सकती ॥९५॥

यह सुनकर विद्याधरने कहा—हे ब्राह्मणो ! बड़ा आश्चर्य है कि ऐसे असत्य भाषी केवल हम ही हैं ? तुम्हारे मतमें ऐसे अनिवार्य असत्य वचन नहीं है ? ॥९६॥ इस लोकमें प्रायः सब जने परके ही दोष देखते हैं अथवा अपने असत्य मतकी पोषणा करनेवाले ही दीखते हैं किन्तु परके गुणोंकी शुद्धिको और अमित ज्ञानके धारक पुरुषोंके विचारको विस्तार करनेवाला पक्षपात रहित कोई विरला ही होता है ॥९७॥

इतिश्री अमितगत्याचार्यकृत धर्मपरीक्षा नामक संस्कृत ग्रंथकी बालावबोधिनी भाषाटीकामें बारहवां परिच्छेद पूर्ण हुवा ॥१२॥



# तेरहवाँ परिच्छेद

अथानन्तर सूत्रकठोने (ब्राह्मणोंने) कहा—हे भद्र! यदि तुमने ऐसी असम्भव बात हमारे वेद या पुराणोंमें देखी हो तो कहु ॥१॥ यदि पुराणोंमें ऐसी असम्भवता निकल आवेगी तो हम पुराणोंका कथन कदापि ग्रहण नहीं करेंगे क्योंकि न्यायनिपुण पुरुष कहीं भी न्याय रहित वचनको ग्रहण नहीं करते ॥२॥ यह सुनकर ऋषिरूपके धारक मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणो! बेशक मैं जानता हूँ और कहूँगा परन्तु कहते हुये डरता हू क्योंकि जब—मैंने अपना वृत्तान्त कहा, तब तो तुम रुष्ट हो गये और तुम्हारे वेद पुराणोंके विषयमें कहूँगा तो न मालूम तुम क्या कर बैठो? ॥३-४॥

ब्राह्मणोंने कहा—तुम निर्भय होकर कहो। यदि तुम्हारे वचनोंके सदृश कहनेवाला कोई शास्त्र होगा तो हम उस शास्त्रको अवश्य ही छोड़ देंगे ॥५॥ तब मनोवेगने कहा—यदि तुम विचार-वान हो तो लो, मैं कहता हूं, एक चित्त होकर सुनो ६॥

एक समय युधिष्ठिरने सभामें कहा था—कोई ऐसा पुरुष है जो पातालमेंसे फणीन्द्रको ले आवे? ॥७॥ तब अर्जुनने कहा—हे देव! आपकी आज्ञा हो तो पातालमें जाकर सप्त ऋषि सहित फणीश्वरको मैं ला सकता हूं ॥८॥ तत्पश्चात् अर्जुनने गांडीव धनुष्यके द्वारा तीक्ष्ण मुखवाले शरोंसे कामसे वियोगिनी स्त्रीके समान पृथ्वीको भेदकर छिद्र किया ॥९॥ तत्पश्चात् रसातलमें जाकर दश करोड सेना सहित शेषनाग और सप्त ऋषियोंको ले आया ॥१०॥

मनोवेगने कहा—क्यों विप्रो! आपके शास्त्रोंमें ऐसा लिखा है कि नहीं? तब ब्राह्मणोंने कहा—बेशक ऐसा ही लिखा है ॥११॥

तब मनोवेगने कहा—जब आपके द्वारा किये हुवे सूक्ष्म छिद्रमें दश करोड़ सेना सहित शेषनाग आता है तो हे विप्रो! कमंडलुके छिद्रमेंसे हस्ती कैसे नहीं निकलैगा? सो पक्षपात छोड़कर शीघ्र ही कहो ॥१२–१३॥ आपका शास्त्र तो सच्चा और मेरा वचन झूंठा है सो इसमें सिवाय पक्षपातके दूसरा कोई कारण प्रतीत नहीं होता ॥१४॥

तब ब्राह्मणोंने कहा—कमंडलुके छिद्रमेंसे हाथीका और तेरा निकलना तो हमने शेषनागके आने जानेके समान प्रमाण किया परन्तु इतना बड़ा हाथी उस कमंडलुमें कैसे समाया? तथा हाथीके भारसे भिंडीका वृक्ष कैसे नहीं टूटा? तथा कमंडलुके मुखसे जब हाथीका पुष्ट शरीर निकल गया तो पूंछका बाल कसे अटक रहा? सो हे भद्र! यह वचन तो तेरा हम कदापि नहीं मान सकते। तब मनोवेगने कहा—यह वचन मेरा प्रत्यक्षतया सत्य है क्योंकि—आपके आगममें सुना गया है कि—एक बार अंगुष्ठके बराबर अगस्त्य मुनिने समुद्रका समस्त जल तीन चुल्लूमें भरकर पी लिया था जब—॥१५–१६–१७–१८॥ अगस्त्य मुनिके उदरमें समस्त समुद्रका जल समा गया तो हे विप्रो! मेरे कमंडलुमें हाथी कैसे नहीं समाये? ॥१९॥ तथा एकसमय यह समस्त सृष्टि समुद्रमें बहकर नष्ट हो गई, ऐसा समझकर ब्रह्माजी व्याकुल चित्त हो इधर उधर ढूंढ़ते फिरे ॥२०॥

तब भिंडीके पेड़की शाखा पर सरसों बराबर कमंडलुको रखकर उसके नीचे बैठे हुये अगस्त्य मुनिको देखा ॥२१॥ अगस्त्य मुनिने कहा—हे विरंचि! तू व्याकुलचित्त होकर क्यों भ्रमण करता फिरता है? ॥२२॥ तब ब्रह्माजीने कहा—हे साधो! मेरी सृष्टि कहीं चली

भी भाग गई, अतः मैं पागलसा होकर सबको ढूँढ़ता हुआ फिरता हूं ॥२३॥ अगस्त्य मुनिने कहा—हे विधे ! तू मेरे कमंडलुमें प्रवेश करके देख, अन्यत्र कहीं मत जा ॥२४॥ तब ब्रह्माने कमंडलुमें प्रवेश कर देखा तो वहां पर एक वटका वृक्ष है । उसके पत्ते पर पेट फुलाये हुये श्रीपति ( विष्णुभगवान ) सो रहे हैं ॥२५॥

तब ब्रह्माने विष्णुभगवानको कहा—हे कमलापते ! निश्चल शरीर हो पेट फुलाये कैसे सो रहे हो ! ॥२६॥ तब विष्णुने कहा—तेरी सृष्टि एक समुद्रमें बही जाती थी, सो मैंने अपने पेटमें रख ली है ॥२७॥ सो शाखाओंकर व्याप्त महान् वटवृक्षके विस्तीर्ण पत्र पर सोते हुये विष्णुका पेट इसी कारणसे फूल गया दीखे है ऐसा विचार कर ब्रह्माने कहा—हे श्रीपते ! तुमने बहुत अच्छा किया जो प्रलयमें नष्ट होती हुई पृथ्वीकी रक्षा की । परन्तु—॥२८–२९॥ हे श्रीपते ! उस सृष्टिके देखनेको मेरा चित्त बड़ा ही उत्कंठित हो रहा है । सो ठीक ही है,–बालबच्चोंका विरह सबको ही असह्य होता है' ॥३०॥

तब विष्णुने कहा—तू वृथा ही क्यों दुःखी होता है ? मेरे उदरमें प्रवेश करके आनन्दके साथ अपनी समस्त सृष्टिको देख ले ॥३१॥ तत्पश्चात् ब्रह्मा विष्णु भगवानके उदरमें प्रविष्ट हो अपनी सृष्टिको देखकर बहुत ही हर्षित हुआ। सो उचित ही है, कि 'सन्तानके देखनेसे किसका चित्त हर्षित नहीं होता' ॥३२॥ विष्णुके उदरमें बहुत कालपर्यंत अपनी समस्त सृष्टिको देखकर ब्रह्माजी विष्णुकी नाभिकमलके छिद्रसे निकले परन्तु निकलते समय वृषणके बालका एक अग्रभाग अटक गया। तब लज्जित होनेकी आशंकासे उसको निकालनेमें असमर्थ हो उसी बालाग्रको

कमल बनाकर वहीं अपना आसन जमाकर बैठ गये। सो ठीक ही है, 'विश्वव्यापिनी माया देवोंको भी नहीं छोड़ती' ॥३३—३४॥ ॥३५॥

तभी दिनसे ब्रह्माजीका पद्मासन वा कमलासन नाम जगतमें प्रसिद्ध हुआ। सो ठीक ही है,—'महत्पुरुषोंका किया हुवा प्रपंच (कपट) ही जगत्प्रसिद्ध होता है' ॥३६॥ हे विप्रो! आपके पुराणोंमें ऐसा कथन है कि नहीं? सो निर्मत्सरभावसे कहो, क्योंकि सत्पुरुष होते हैं, वे कदापि असत्यवादी नहीं होते ॥३७॥ तब अवनीदेव (ब्राह्मण) बोले—निःसंदेह इस प्रकारका कथन हमारे पुराणोंमें प्रसिद्ध है। हे भद्र! ऐसा कौन है जो प्रकाशमान सूर्यको छिपा सके? ॥३८॥ तब मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणो! जब ब्रह्माका केश नाभिके छिद्रमें अटक गया तो हाथीकी पूंछका बाल कमण्डलुके छिद्रमें कैसे नहीं अटके? ॥३९॥ जब समस्त सृष्टि सहित कमण्डलुके भारसे अलसीके वृक्षकी शाखा नहीं टूटी तो एक हस्तीके भारसे मेरा भिंडीका वृक्ष कैसे टूट सकता है ॥४०॥

जब अगस्त्यके सरसों बराबर कमण्डलुमें समस्त सृष्टि समा गई तो हे ब्राह्मणो? मेरे बड़े कमण्डलुमें मुझ सहित हस्ती कैसे नहीं समावेगा? ॥४१॥ कुछ विचार तो करो कि विष्णुने जगतको पेटमें रखकर वह बिना जगतके कहां बैठा? और अगस्त्य मुनि ही कहां पर बैठा था? और अलसीका वृक्ष ही काहे पर रहा? और ब्रह्माजी पृथ्वीके बिना ही सृष्टिको ढूंढते हुये कहां फिरे? ॥४२॥ बड़ा आश्चर्य है कि पृथ्वीके रहते भिंडीके वृक्ष पर हाथी सहित मेरे कमण्डलुका रहना असत्य और आपका वे शिरपांवका कथन सत्य, यह कैसा न्याय है? ॥४३॥ जो ब्रह्मा सर्वज्ञ है व्यापक है चराचर

पदार्थोंको जाननेवाला है तो ऐसा ब्रह्मा 'सृष्टि कहां है' सो कैसे नहीं जाना? जो ढूँढता फिरा? ॥४४॥ जो ब्रह्मा क्षीण ही नरकसे प्राणियोंको खेंचकर ला सका है, वह ब्रह्मा अपने वृषणके केशको कैसे नहीं छुटा सका ॥४५॥

जो विष्णु समस्त पृथ्वीको प्रलय होता जानकर रक्षा करता है, उसने सीताके हरणको कैसे नहीं जाना? और क्यों नहीं रक्षा की? ॥४६॥ जो लक्ष्मण समस्त जगतको मोहित कर सकता है, वह श्रीपति लक्ष्मण इन्द्रजीतके द्वारा मोहित होकर नागपाशमें कैसे बांधा गया? ॥४७॥ जिस विष्णुके स्मरण मात्रसे समस्त जीवोंकी आपदा नष्ट होना मानते हो, ऐसे विष्णु भगवानको सीताका वियोग होना वगैरह दुःख कैसे प्राप्त हुआ? और जो अपनी आपदा ही दूर नहीं कर सकता, वह दूसरोंकी आपदा किस प्रकार दूर कर सकता है? ॥४८ जिस रामचन्द्रने नारदको अपने दश जन्मकी वार्ता कही, वह राम फणिपतिसे अपनी कान्ता सीताका हाल क्यों पूछे? कि—॥४९॥

"हे फणिराज! जिसके कमल समान हाथ पांव और मुख था, रूपलावण्यकी नदी, गुणोंकी खानि ऐसी मेरी स्त्री तुमने कहीं देखी?" ॥५०॥ जो लोग अनादिकालसे मिथ्यात्व रूपी हवासे टेढे किये गये हैं, उनको सैकड़ों जन्ममें भी सरल करनेको कौन समर्थ है? ॥५१॥ क्षुधा १ तृषा २ भय ३ द्वेष ४ राग ५ मोह ६ मद (गर्व) ७ रोग ८ चिन्ता ९ जन्म १० जरा ११ मृत्यु १२ विषाद १३ विस्मय १४ रति १५ स्वेद १६ खेद १७ निद्रा १८ ये अठारह दोष सर्वसाधारणके मुख्यतया दुःखके कारण हैं। सो ही भिन्न२ कहते हैं ॥५२-५३॥ क्षुधारूपी अग्निसे तप्तायमान होकर

मनुष्यका शरीर तुरंत ही सूख जाता है, तथा पांचों इन्द्रियां भी अपने२ विषयोंमें प्रवृत्ति नहीं करती और–॥५४॥ तृष्णासे पीड़ित होनेवालेका विलास विभ्रम (कटाक्ष), हास्य संभ्रम (विनय), कौतुक आदि समस्त शीघ्र ही नष्ट हो जाते हैं ॥५५॥

पवनसे हणे हुवे सूखे पत्तेके समान भयसे समस्त शरीर कंपित होकर वचनशक्ति नष्ट हो जाती है और समस्त विषय विपरीत दीखते हैं और–॥५६॥ जो पुरुष द्वेषी है, वह विना कारण ही सबके दोषोंको ग्रहण करता है। और विना ही कारणके रुष्ट हो जाता है तब वह नष्ट बुद्धि क्रोधी हो जाता है और किसीकी भी नहीं मानता ॥५७॥ जो कामातुर होता है, वह पंचेन्द्रियोंके विषयोंमें आसक्त हो अन्य प्राणीको पीड़ा करता है तथा युक्त अयुक्तको कुछ भी नहीं देखता ॥५८॥ जिसके पीछे मोहरूपी पिशाच लग जाता है, वह पुरुष मेरी स्त्री, मेरी पुत्री, मेरा धन, मेरा घर और बांधव भी मेरे हैं, इस प्रकार करता हुवा मोहित (अज्ञान) हो जाता है ॥५९॥ जो पुरुष मदसहित है, वह दुराचारी, ज्ञान (विद्या) जाति कुल ऐश्वर्य तप रूप बल आदिके गर्वसे सबका अनादर करने लग जाता है ॥६०॥

जो मनुष्य वातपित्त कफजनित रोगरूपी अग्निसे तप्तायमान होता है; वह शरीरके द्वारा पराधीन होकर कदापि सुखको प्राप्त नहीं होता ॥६१॥ जो नर चिन्तातुर होता है, वह मित्र कैसे होगा, धन कैसे होगा, पुत्र कैसे होंगे, प्रिया कैसे होगी, मेरी प्रसिद्धता कैसे होगी, अमुकसे प्रीति कैसे होगी? इस प्रकार अहोरात्रि आर्त-ध्यानमें मग्न हो दुःखी ही रहता है ॥६२॥ नरकसे भी अधिक है असाता कर्मका उदय जिसमें ऐसे कृमिकुल सहित गर्भमें प्राणीगण वारम्वार जन्म दुःख भोगते हैं ॥६३॥ बुढ़ापेमें अपना शरीर ही

नहीं रहता तो अन्य कुटुम्बीजन तो उस चेतना रहित मुर्देके वशमें कैसे होंगे ? ।६४॥

जिसका नाम सुनते ही चित्तमें कँपकँपी छूटती है, ऐसा मृत्यु साक्षात् आनेपर किसको भय वा दुःख नहीं होता ! ॥ ६५ ॥ उपसर्ग महारोग पुत्र मित्र और धनके क्षय होने पर अल्पज्ञ जीवोंके ही प्राणहारी विषाद होता है ॥ ६६ ॥ अपने पास होना असम्भव है, ऐसी परकी सम्पत्तिको देखनेसे ज्ञान शून्य पुरुषोंके दुःखदायक आश्चर्य होता है ॥६७॥ समस्त अशुचियोंका घर त्यागने योग्य ग्लानिकारक कुत्सित शरीरमें कुत्तोंके समान नीच पुरुष ही रत होते हैं ॥६८॥ व्यापार करनेसे देहको नष्ट करनेवाला, खेद ( कष्ट ) बल रहित जीवोंके होता है ॥६९॥ जिस प्रकार अग्निसे घृतका घड़ा पिघल जाता है, उसी प्रकार व्यापार सम्बन्धी असह्य परिश्रमके कारण शीघ्र ही मनुष्यका शरीर खेदमयी हो जाता है ॥७०॥

जो पुरुष निद्राके वशीभूत होता है, वह मदिरासे उन्मत्तकी तरह समस्त व्यापार रहित हो अपने हिताहितको नहीं जानता ॥७१॥ इस प्रकार अठारह दोष महा दुःखके कारण हैं सो महादेव तो कपाल रोगसे दुःखी है। विष्णुके शिरो रोग, सूर्यको कुष्ठी (कोढी) और अग्निदेवको पाण्डु रोगी कहा है ॥७२॥ तथा विष्णु निद्रासे व्याप्त है। अग्नि क्षुधासे, शंकर रतिसे और ब्रह्मा रागसे व्याप्त है ॥७३॥ स्त्रीका होना तो रागको प्रगट करता है, वैरीको मारना द्वेषको प्रगट करता है। अपने विघ्नका न जानना अज्ञानपनेको सूचन करता है, और आयुधका रखना सो भयको प्रगट करता है ॥७४॥

जो ब्रह्मा विष्णु महादेवादि इन दोषोंके द्वारा पीड़ित किये जाते हैं, वे दूसरोंको किस प्रकार दुःखोंसे छुटा सकते हैं ? क्योंकि— हाथियोंको मारनेवाले सिंहोंको हिरनोंके मारनेमें कुछ भी परिश्रम नहीं है। किन्तु जो हिरणोंको ही मारनेमें असमर्थ हैं, वे भला हस्तियोंका क्षय कैसे कर सकते हैं ? ॥७५॥ जिस प्रकार रूपी पुद्गलमें स्पर्श रस गंधादिक गुण नियमसे पाये जाते हैं, उसी प्रकार रागी पुरुषमें क्षुधादिक अष्टादश दोष भी अवश्य होते हैं ॥७६॥ इसके सिवाय आपके पुराणोंमें ब्रह्मा विष्णु महेशको एकमूर्ति ही कहा है। यदि ऐसा है तो ये तीनों परस्पर मस्तक छेदनादि क्रिया कैसे करते हैं ? ॥७७॥ इस कारण अंधकारके समूहको सूर्यके समान जिस देवने उपर्युक्त अठारह दोषोंको नष्ट कर दिया, वही समस्त देवोंका अधिपति संसारी जीवोंके पापोंको नष्ट करनेमें समर्थ है ॥७८॥

तथा और भी सुनो—तुम्हारे पुराणोंमें कहा है—ब्रह्माजीने जलके भीतर अपना वीर्यक्षेपण किया। उससे एक बुदबुदा उठकर उससे एक जगदंड (जगतको पैदा करनेवाले एक अंडा) पैदा हुवा ॥७९॥ उस अण्डेका दो खण्ड करनेपर तीन लोककी ( सृष्टिकी ) उत्पत्ति हो गई। सो यदि ऐसा आपके आगममें (शास्त्रोंमें) कहा है तो यह बताइये कि— सृष्टि होनेसे पहिले जल किसके ऊपर था ? ॥८०॥

नदी पर्वत पृथ्वी वृक्षादिकोंकी उत्पत्तिके उपादान कारणोंके अभाव स्वरूप आकाशमें पृथिवी नदी पर्वतादिक पदार्थोंकी उत्पत्ति कारक सामग्री कहांपर मिली ? ॥८१॥ क्योंकि जिस आकाशमें (सृष्टिसे पहिले) एक शरीरको उत्पन्न करनेकी सामग्रीका मिलना भी दुर्लभ है, उसमें तीन लोकके कारणभूत मूर्तिक पुद्गल द्रव्यकी प्राप्ति

किस प्रकार हो सकती है? ॥८२॥ शरीर-रहित ब्रह्माने सृष्टिको किस प्रकार बनाया? क्योंकि जो स्वयं शरीर रहित (अमूर्तीक) है, वह अन्य शरीरको (मूर्तिक पदार्थको) कदापि नहीं बना सकता ॥८३॥

दूसरे सृष्टिको उत्पन्न करके वही ब्रह्मा नाश करता है सो उसको जो लोककी हत्याका ( अपनी सन्तानके मारनेका ) महापाप होता है, वह किस प्रकार दूर किया जा सकता है? ॥८४॥ जो परमात्मा ( ब्रह्मा ) कृतकृत्य, शुद्धचित्त, नित्य, अमूर्तीक, सर्वज्ञ है सो उसको सृष्टि रचनेसे क्या लाभ है? ॥८५॥ जो सृष्टि, विनाश करने योग्य है तो उसका उत्पन्न करना ही व्यर्थ है। क्योंकि पुनः पुनः विनाश करके विनाशनीय जगतके उत्पन्न करनेमें कोई फल नहीं है ॥८६॥

इसप्रकार तुम्हारे समस्त पुराण पूर्वापर विरोधसे भरे हुये हैं। सो हे विप्रो! न्यायनिष्ठ विद्वज्जन उनपर कैसे विश्वास करते हैं ॥८७॥ इसप्रकार मनोवेगके कहनेपर ब्राह्मणोंको कोई उत्तर नहीं आया, तब वह मनोवेग वहांसे निकलकर बागमें आया और अपने मित्र पवनवेगसे कहने लगा—॥८८॥ हे मित्र! तूने वेदोंका विशेष तथा पुराणोंका अर्थ सुना कि—कैसे हैं? जो विचारवान् हैं, उनको तो इन पुराणों व वेदोंमें कुछ भी सार नहीं दिखता ॥८९॥ ऐसा कौन पुरुष है जो नारायण चतुर्भुज ब्रह्माको चतुर्मुख व महादेवको त्रिनेत्री विश्वास करे? या प्रतिपादन करे? ॥९०॥ जगतमें सबके एक मुख दो हाथ और दो नेत्र ही दिखते हैं। परन्तु मिथ्यात्वसे आकुलित लोक कुछके कुछ बक देते हैं ॥९१॥

हे मित्र! यह लोक अनादिनिधन आकाशमें स्थिर और अकृत्रिम है। आकाशके समान इसका भी कोई कर्ता हर्ता नहीं

है ॥९२॥ इस लोकमें अपने २ कर्मोंसे प्रेरे हुये प्राणीमात्र सदा सर्वदा पवनसे सूके पत्तोंके सदृश सुख—दुःख भोगते हुये नरकादिक चारों गतियोंमें परिभ्रमण करते हैं ॥९३॥ जो ब्रह्मा, विष्णु, महेश, इन्द्र अपने दुःख भी नष्ट करनेमें असमर्थ हैं, इस बातको बुद्धिमान किस प्रकार विश्वास कर सकते हैं ? क्योंकि—॥९४॥ जो आलसी अपने ही जलते हुये घरको नहीं बुझाता, वह अन्यके घरको बुझावेगा। इस बातको शुभमति पुरुष किसी प्रकार भी अपने हृदयमें श्रद्धान नहीं कर सकते ॥९५॥

जो देव ( आप्त ) रागद्वेष भय मोहादिकसे मोहित होकर अपने सुखदायक पदार्थोंको नहीं जानते, वे नष्टबुद्धि दूसरोंको शाश्वत सुखका कारणभूत मोक्षमार्गका उपदेश कैसे करेंगे ? ॥९६॥ आश्चर्य है कि इस लोककी स्थिति तो और ही प्रकार है। और कामभोगके वशीभूत नष्टबुद्धि खलपुरुषोंने औरका और ही कह दिया है। सो उन्होंने दुःखदायक नरकवासको नहीं देखा। यदि देखते व जानते तो नरकमें ले जानेवाले ऐसे महा पापरूप असत्य वचन कदापि नहीं कहते ॥९७॥ भवसमुद्रमें पटकनेवाले कुमार्गियोंके द्वारा सत्यार्थ मोक्षमार्ग आच्छादन किया जाता है, उसको जो कोई नष्टबुद्धि नहीं विचारता, वह मोक्षरूपी मंदिरको किस प्रकार जायगा ? ॥९८॥

जो निर्मलबुद्धिके धारक हैं, वे छेदकर तपाकर घिसकर और कूटकर सोनेकी परीक्षा किया करते हैं, उसी प्रकार शील संयम तप दया आदिके गुणोंसे अमूल्य धर्मरूपी रत्नकी भी परीक्षा करके ग्रहण करते हैं ॥९९॥ जो पुरुष देव धर्म गुरु और शास्त्रकी परीक्षा करके निर्दोष देव शास्त्र गुरु आदिकी उपासना करते हैं, वे ही कर्मरूपी

महा बेड़ीको काटकर अविनाशी पवित्र पदको (मोक्षपदको) प्राप्त होते हैं ॥१००॥ जो पूजनीय ज्ञानी पुरुष अपने हितकी वांछा करते हैं, उनको चाहिये कि अपने घमंडको छोड़कर देवसे देवकी, शास्त्रसे शास्त्रकी, धर्मसे धर्मकी और गुरुसे गुरुकी परीक्षा करें ॥१०१॥

देव तो वह है कि जो समस्त कर्मरहित, सर्वज्ञ और इन्द्र धरणींद्र नरेन्द्रोंकर पूजित हो। धर्म वही है जो कि रागादि दोषोंको नष्ट करनेमें कुशल व दयाप्रधान हो। शास्त्र वही इष्ट है जो कि हेय उपादेय और युक्तिपूर्वक वस्तुका सत्यार्थ स्वरूप प्रगट करनेमें निपुण हो और यति कहिये गुरु वही है जो कि अपरिमाण ज्ञानका धारक और परिग्रह रहित होकर निर्दोष हो ॥१०२॥

इतिश्री अमितगत्याचार्यकृत धर्मपरीक्षा नामक संस्कृत ग्रंथकी बालावबोधिनी भाषाटीकामें तेरहवां परिच्छेद पूर्ण हुवा ॥१३॥



# चोदहवाँ परिच्छेद

अथानन्तर वह मनोवेग "हे मित्र ! तुझे और भी कौतूहल दिखाऊंगा।" ऐसा कहकर ऋषिका भेष जो किया था वह छोड़ता हुवा। तत्पश्चात्—॥१॥ उन दोनोंने तपस्वीका भेष बनाकर उस पटने नगरीमें उत्तरकी तरफसे प्रवेश किया और ॥२॥ एक अन्य वाद-शालामें जाकर घण्टेकी भेरी बजाकर मनोवेग सुवर्णके सिंहासन पर बैठ गया। भेरीके सुनते ही समस्त ब्राह्मण आकर बोले—हे तापस ! तू कहांसे आया ? ॥३॥ तू व्याकरण जानता है कि विस्ताररूप तर्कशास्त्र जानता है ? शास्त्रोंके पारगामी इन ब्राह्मणोंके साथ कौनसा वाद करेगा ? ॥४॥

तब तापसरूप मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणों ! मैं तो इस अगले ग्रामसे आया हूं, व्याकरण तर्कवाद मैं कुछ नहीं जानता ॥५॥ तब ब्राह्मणोंने कहा—हे तपस्वी ! तू हंसी ठठ्ठा छोड़कर यथार्थ है सो कह। स्वरूप पूछनेवालोंके साथ हंसी ठठ्ठा करना योग्य नहीं ॥६॥ तब तापसाकारधारक मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणो ! मैं तुमसे यथार्थ कहूंगा परन्तु कहते हुए डरता हूं ? क्योंकि जो निर्विचार दुष्ट पुरुष होते हैं, वे युक्तवचन कहते भी अयुक्त समझकर तुरत ही महाउपद्रव कर बैठते हैं ॥७-८॥ तब ब्राह्मणोंने कहा—हे भद्र ! जो कुछ कहने योग्य हो सो कह। यहां पर सब ब्राह्मण विवेकी और युक्तपक्षके अनुरागी हैं ॥९॥ ब्राह्मणोंका यह वचन सुनकर मनोवेगने कहा—यदि आप सब जने विचारी हैं तो मैं अपना यथेच्छ वृत्तान्त कहता हूं ॥१०॥

साकेतनगरमें वृहत्कुमारिका नामक मेरी माताको मेरे नानाने

मेरे पिताको दी गई ॥११॥ उन दोनोंके पाणिग्रहणके समय बाजोंका शब्द सुनकर यमराजके सदृश एक मदोन्मत्त हस्ती जिसमें वह बंधा हुआ था उस स्तम्भको तोड़कर चला आया ॥१२॥ उसके भयसे विवाहका आनन्द छोड़कर सबके सब लोक दशों दिशामें भाग गये। सो ठीक ही है 'ऐसे महाभयमें स्थिरता कैसे रहे' ॥१३॥ ऐसे समयमें व्याकुलचित्त हो वरने भी भागनेकी चेष्टा की तो उसके धक्केसे वह वधू बेहोश हो पृथ्वीपर पड़ गई। यह कौतुक देखकर लोगोंने कहा—"देखो देखो, वर भी वधूको पटककर भागा जाता है" लोकोंके इस प्रकार वचन सुनकर लज्जाके वशीभूत हो मेरा पिता कहींको भाग गया सो फिर नहीं आया ॥१४-१५॥

तत्पश्चात् डेढ़ महीनेके अनन्तर मेरी माताके गर्भका लक्षण प्रगट हुवा और उदरसहित वह गर्भ नव मासपर्यन्त बढ़ता रहा ॥१६॥ मेरी मातामहीने (नानीने) पूछा—हे पुत्रि! यह पेट किसने बढ़ाया? तब उसने कहा—हस्तीके भयसे भागते समय वरके अंगस्पर्शके सिवाय आजतक मैंने किसी पुरुषको नहीं छुआ। मैं कुछ भी नहीं जानती कि यह क्या हुवा ॥१७॥ एक दिन मेरे नानाके घर पर कितने ही तपस्वी आये थे उनको विधिपूर्वक आहारदान करके मेरे नानाने पूछा—आप लोग कहां जाते हैं? ॥१८॥ उन तपस्वियोंने कहा—इस देशमें बारह वर्षका दुर्भिक्ष (अकाल) पड़ेगा इस कारण हम बारह वर्षके लिये जहांपर सुभिक्ष है, वहां जाते हैं ॥१९॥ तापसियोंने किंचित् उपकारके साथ यह भी कहा—'यहां किस कारण भूखों मरता है तू भी हमारे साथ चल। इस प्रकार कहकर वे तपस्वी तो चले गये ॥२०॥

मैंने माताके गर्भमें रहते ही उनके व माताके समस्त वचन

सुनकर चकित चित्त होकर अपने चित्तमें विचारने लगा—यदि यह तो बारह वर्षका दुष्काल पड़ेगा, तब गर्भसे निकलकर क्षुधासे पीड़ित हो क्या मरूँगा ? ॥२१–२२॥ इस प्रकार विचार कर मैं बारह वर्ष पर्यन्त गर्भमें ही रहा, सो ठीक ही है—क्षुधाके भयसे मनुष्य क्या क्या नहीं करता' ॥२३॥ जब दुर्भिक्ष दूर हो गया तो वे ही तपस्वी मेरे गर्भमें रहते ही मेरे नानाके घर पर आये ॥२४॥

मेरे नानाने तपस्वियोंसे नमस्कार करके पूछा तो उन्होंने कहा—'अब दुर्भिक्ष दूर हो गया, सो हम अपने देशको जाते हैं' ॥२५॥ उनके ये वचन सुनकर मैं भी गर्भसे निकलने लगा। उस समय मेरी माता चूलेके पास बैठी थी, सो मेरे प्रसवकी वेदनासे वहीं ओढनेको डालकर अचेत हो गयीं। मैं उसी वक्त गर्भसे निकल कर चूलेकी राखमें गिर गया, मैं बारह वर्षका भूखा था सो उठते ही मैंने एक पात्र लेकर अपनी मातासे कहा—हे माता, मैं बहुत ही भूखा हूँ सो मुझे भोजन दे ! ॥२६–२७–२८॥

उस समय मेरे नानाने कहा—हे तपस्वियो ! तुमने कहीं ऐसा बालक भी देखा है ? जो पैदा होते ही भोजन मांगे ? ॥२९॥ उन्होंने कहा—यह कोई उत्पात है, इसको घरसे निकाल दो, नहीं तो हे भद्र ! तेरे घरमें निरन्तर विघ्न होते रहेंगे ॥३०॥ तब मेरी माताने कहा—मुझे बड़ा दुःखदायक है तू, अब यमके द्वारे जा ! वही तुझे भिक्षा देगा ॥३१॥ तब मैंने कहा—हे माता ! यदि तू आज्ञा दें तो मैं चला जाता हूँ। माताने कहा—बेशक, तू मेरे घरसे निकल जा ॥३२॥ तत्पश्चात् मैं अपने देहमें भस्म लगाकर मस्तक मुण्डा घरसे निकल तपस्वियोंके साथ ही चल दिया ॥३३॥ तपस्वियोंमें रहकर मैंने दुष्कर तप किया। क्योंकि सो सत्य है कि

कल्याणकारी कार्यको प्रारम्भ करके कदापि प्रमादी नहीं होते॥३४

एक दिन मैं स्मरण करके साकेतपुर नगरमें गया तो अपनी माताको अन्य वरसे व्याही हुई देखी तब ॥ ३५ ॥ मैंने अपना पूर्व सम्बंध निवेदन करके तपस्वियोंसे पूछा तो इन्होंने कहा— एकसे विवाह हुये पीछे अन्य वरसे विवाह करनेमें कोई दोष नहीं है। क्योंकि 'द्रोपदीके पांचों पांडव भर्त्तार थे, तो तेरी माताके दो भर्त्तार होनेमें क्या दोष है' ॥ ३६–३७॥ 'एकबार विवाह करने पर दैवयोगसे पति मर गया हो तो अक्षतयोनि स्त्रीका फिरसे विवाह संस्कार होना चाहिये ॥३८॥ यदि पति परदेशमें चला गया हो तो प्रसूता स्त्री आठ वर्ष तक और अप्रसूता चार वर्ष तक अपने पतिके आनेकी राह (वाट) देखकर दूसरा पति करले। बलके– ॥३९॥ विशेष कारण होनेपर पांच पति तक करनेमें भी स्त्रियोंको कोई भी दोष नहीं है। इस प्रकार व्यासादि ऋषियोंके वचन हैं ॥४०॥

तब मैंने ऋषियोंके वचन सुनकर अपनी माताको निर्दोष जान तापसाश्रमके एकांतमें रहकर एक वर्ष तक तप किया ॥४१॥ तत्पश्चात् हे ब्राह्मणों! तीर्थयात्राके लिए पृथ्वीमें भ्रमण करता२ आज आपके इस पत्तनमें आया हूं ॥४२॥ इस प्रकार सुनकर क्रोधके साथ होटोंको चबाते हुये ब्राह्मण बोले—अरे दुष्ट! तूने इस प्रकार असत्य बोलना कहां सीखा? ॥४३॥ मालूम होता है कि ब्रह्माजीने जगतकी समस्त असत्यता इकट्ठी करके ही तुझे बनाया है, नहीं तो इस प्रकार असम्भव कार्योंको वृथा ही क्यों कहता? ॥४४॥ तब मनोवेगने कहा—हे विप्रो! आप इस प्रकार क्यों कहते हो? आपके पुराणोंमें क्या ऐसे कार्य नहीं हैं? ॥४५॥

तब ब्राह्मणोंने कहा—हे भद्र ! तूने हमारे वेद या पुराणोंमें ऐसा असम्भव देखा हो तो बता ? ॥४६॥ तब मनोवेगने कहा—हे ब्राह्मणों ! मैं कहूँगा परन्तु तुम लोग बिना विचारे ही मेरे समस्त वचन ग्रहण करो तो तुमसे कहते हुये डरता हूँ॥४७॥ क्योंकि आपके वेद और पुराणोंमें पद पद पर ब्रह्महत्या है तो तुम सुभाषित कहे हुयेको किस प्रकार ग्रहण करगे ? ॥४८॥ जैसे आपके आगममें कहा है कि पुराण, मानवधर्म (मनुस्मृतिमें कहा हुआ धर्म) अंगसहित वेद और चिकित्सा ये चार आज्ञासिद्ध हैं, इनको हेतुसे खण्डन नहीं करना चाहिये तथा—। ४९॥ मनु व्यास वशिष्ठके वचन वेदानुकूल ही हैं, इनके वचनोंको जो अप्रमाण करते हैं, उनको बड़ी भारी ब्रह्महत्या लगती है ॥५०॥ जो सदोष वचन होते हैं, तो उनमें हेतु लगानेका निषेध किया जाता है ' क्योंकि निर्दोष सुवर्णकी परीक्षा करानेमें कोई भी नहीं डरता ॥५१॥

तब उन वेदावलम्बियोंने कहा—हे भद्र ! केवलमात्र वचन कहनेमें ही पाप नहीं लगता क्योंकि ' तीक्ष्ण खड्ग ' इस प्रकार उच्चारण करने मात्रमें जिह्वा नहीं कटती ॥ ५२ ॥ यदि वचनके उच्चारण मात्रसे ही पाप होता है तो ' उष्ण अग्नि ' कहते हुये मुख क्यों नहीं जलता ? ॥ ५३ ॥ इस कारण तुम निर्भय होकर पुराणोंका अर्थ कहो, हम सब नैयायिक हैं, सो न्यायपूर्वक कहे हुये वचनको अवश्य ही ग्रहण करेंगे ॥५४॥ तत्पश्चात् स्वपरशास्त्रके जानकार मनोवेग विद्याधरने कहा—यदि ऐसा है तो हे विप्रो ! मैं अपने मनोगत विचारको प्रकाश करता हूँ ॥५५॥

भागीरथी नामकी दो स्त्रियां एकत्र सूती थीं सो उन दोनोंके

स्पर्शसे एकके गर्भस्थिति होकर जगत्प्रसिद्ध भगीरथ नामका पुत्र उत्पन्न हुवा ।। ५६ ।। यदि स्त्रीके स्पर्शमात्रसे स्त्रीके गर्भ होता है तो पुरुषके स्पर्शसे मेरी माताके गर्भ कैसे नहीं हो ? ।।५७।। तथा गांधारी नामकी लड़की धृतराष्ट्रको देना निश्चय किया था, उस वाक्‌सम्प्रदानसे दो मास पहिले ही वह रजस्वला हो गई ।।५८।। चौथे दिन स्नान करके उसने फनस वृक्षसे आलिंगन किया, सो उसी दिनसे गांधारीके बड़े भार सहित गर्भस्थिति होकर पेटको बढ़ाने लगी ।।५९।।

तब उसके पिताने गांधारीके गर्भ हुवा देखा तो तुरंत ही धृतराष्ट्रको विवाह दी । क्योंकि 'लोकापवादको दूर करनेके लिये सभी जने यत्न किया करते हैं' ।।६०।। फिर उस गांधारीके पेटमें फनसका बहुत बड़ा फल हुवा उसीसे एकसौ पुत्र उत्पन्न हुये ।।६१।। मनोवेगने कहा—कहो तुमारे पुराणमें ऐसा है कि नहीं ? ब्राह्मणोंने कहा—बेशक है इसका कौन निषेध कर सकता है ? ।।६२।। यदि फनसके आलिंगनसे ही पुत्रोंका होना अवश्य कैसे है ? ।।६३।। इस प्रकार मनोवेगके वचन सुनकर ब्राह्मणोंने कहा—तू माताके स्पर्शमात्रसे उत्पन्न हुवा सो तो सत्य है परन्तु तपस्वियोंके वचनको सुनकर तू बारह वर्ष पर्यन्त माताके गर्भमें ही रहा, यह बात हम प्रमाण नहीं कर सकते ।।६४–६५।।

तब मनोवेगने कहा—पूर्वकालमें श्रीकृष्णने सुभद्राको चक्र-व्यूहकी रचनाका व्योरा कहा था, तब उसके गर्भमें स्थित अभि-मन्युने सुना था । ऐसा तुमारे पुराणमें कहा है तो मैंने तपस्वियोंके वचन कैसे नहीं सुने ! ।।६६–६७।। एक समय यम नामा मुनिने किसी तालाबमें अपनी कोपीन धोई । उस कोपीनके जला हुवा

वीर्य जलमें गिरानेपर एक मेंडकीने (मंडूकीने) पी लिया। उसके पीनेसे मेंडकीके गर्भ रह गया। गर्भके दिन पूरे होनेपर उस मेंडकीके एक बहुत ही सुन्दर कन्या उत्पन्न हुई। किन्तु मेंडकीने जाना कि—यह शुभलक्षणा तो हमारी जातिकी नहीं है। ऐसा समझकर उसने एक कमलके पत्तेपर रख दिया। ६८–६९–७०॥

फिर किसी समय वहां उस नामा मुनि आया तो उस सुन्दरीको देखते ही पहचान लिया कि—यह तो मेरे वीर्य बलसे उत्पन्न हुई है। ऐसा समझ स्नेहके साथ उस पुत्रीको ग्रहण किया और अनेक प्रकारके उपायोंसे प्रतिपालना करके बड़ी की सो ठीक ही है 'अपनी सन्तानको पालनेमें स्वभावसे ही सबजन यत्न किया करते हैं' ॥७१–७२॥ उस छोकरीने तरुण होनेपर रजस्वलावस्थामें अपने पिताके वीर्यसे मैली कोपीनको पहनकर स्नान किया। स्नान करते समय उस कोपीनमें लगे हुये वीर्यका कोई बिन्दु उस छोकरीके पेटमें चला गया। उसके संयोगसे वह छोकरी गर्भवती हो गई—तब उस मुनिने अपने वीर्यसे गर्भोत्पत्ति जान कन्याका दूषण प्रगट होनेके भयसे अपने तपोबलसे उस गर्भका स्थंभन कर दिया अर्थात् गर्भका बढ़ना व संततिका उत्पन्न होना बंद कर दिया ॥७३–७४॥ सो निश्चल किया हुवा वह गर्भ सातहजार वर्ष पर्यन्त उस कन्याको कष्ट देता हुआ रुका रहा है! ॥७५॥

तत्पश्चात् वह सुन्दरी मुनिकर प्रदान की हुई लंकाधिपति रावण महात्माने परणी। तब उसके उस गर्भसे इन्द्रजीतनामा पुत्र उत्पन्न हुआ ॥७६॥ सो इन्द्रजीत सातहजार वर्ष पहिले ही गर्भमें आया और उसका पिता रावण सातहजार वर्ष पीछे उत्पन्न भया ॥७७॥ यदि इन्द्रजीत अपनी माताके गर्भमें सातहजार वर्ष तक रहा, यह बात सच है

तो मैं अपनी माताके गर्भमें बारह वर्ष कैसे नहिं रहा ? ॥७८॥ तब ब्राह्मणोंने लाचार होकर स्वीकार किया कि तेरा कहना सत्य है परन्तु तूने उत्पन्न होते ही तप ग्रहण कैसे किया ? । ७९॥ तथा तेरी माता परणी हुई कन्या कैसे हुई ? यह सब होना दुर्घट है सो हमारे सन्देहरूपी अंधकारको दूर कर ॥८०॥

तब उस मनोवेग वक्ताने कहा—ध्यान देकर सुनो । पूर्व-कालमें अनेक तपस्वियोंमें पूजनीय पाराशर नामा एक तपस्वी था ॥८१॥ सो वह पाराशर एक दिन तरुणावस्थाकी धारक योजनगंधा नामक धीवरकी कन्याके द्वारा चलाई हुई नावसे गंगाजीसे पार होता था ॥८२॥ उस समय धीवरकी कन्याको अतिशय तरुण देख कर वह पाराशर उसके साथ रमने लगा । सो नीति ही है कि—'कामबाणसे भिदे हुये पुरुष योग्य अयोग्य स्थानको नहीं देखते' ॥८३॥ उस बिचारी बालिकाने भी ऋषिके शापके भयसे वह नीच कृत्य करना स्वीकार किया । क्योंकि संसारी जीव अकृत्य करके भी अपने जीवनकी रक्षा करते हैं परन्तु ॥८४॥

इस नीचकृत्यको करते हुये कोई देखेगा तो मुझे कैसा शर्मिंदा होना पड़ेगा इत्यादि निन्दाके भयसे पाराशरने तपोबलके प्रभावसे दिनमें ही अंधकारमय रात्रि कर डाली । सो ठीक ही है 'सामग्रीके विना किसीका भी कोई कार्य भले प्रकार सिद्ध नहीं होता' ८५॥ फिर क्या था उस नीच कर्मके करते ही तत्काल उस धीवरीके उदरसे अष्टादशपुराणके कर्ता जगत्प्रसिद्ध वेदव्यासजो उत्पन्न हो गये । व्यासजीने भक्तिपूर्वक अपने पिता पाराशरजीसे कहा—'हे पिता ! मुझे आज्ञा दीजिये कि मैं क्या करूं ?' ॥८६॥ पाराशरने कहा—'हे पुत्र ! तू यहीं पर तप करता हुआ तिष्ठ' ऐसा कह कर

पाराशरजीने प्रसन्नताके साथ व्यासको दीक्षा देकर योगी (तपस्वी) कर दिया ॥८७॥ तत्पश्चात् उस योजनगन्धा धीवरकी कन्याको भी पाराशरने अपने तपके प्रभावसे ऐसी सुगन्धित शरीरवाली कर दी कि 'जिसकी सुगन्धसे दशोंदिशा महकने लगी। फिर वे पाराशरजी अपने आश्रममें चले गये ॥८८॥

अब जरा विचार तो करो कि जब व्यासजीने जन्म लेते ही पिताकी आज्ञासे तप ग्रहण कर लिया तो मैं अपनी माताकी आज्ञासे क्यों नहीं पतस्वी होउँ ? और ॥८९॥ व्यासजीको पैदा करने पर भी वह धीवरी कन्या ही रही तो मेरी माताके कन्या रहनेमें उजर करना सिवाय पक्षपातके और क्या है ? तथा ॥९०॥

यह बात भी महत्पुरुषोंको विचारना चाहिए कि सूर्यके प्रसंगसे कुन्तीने कर्णनामा पुत्रको पैदा करके भी वह कन्या रही तो मेरी माता कन्या क्यों नहीं रहे ? ॥९१॥ तथा पूर्वकालमें एक जगत्प्रसिद्ध उद्दालक नामा महातपस्वी था। उसका स्वप्नावस्थामें वीर्य स्खलित हो गया, सो उसको ग्रहण करके गंगाजीमें कमलपत्र पर स्थापन कर दिया ॥९२॥ उस दिन अनेक देवांगनाओं सहित इन्द्राणीके सदृश गुणोंकी राजधानी अतिशय सुन्दर रघुराजाकी चन्द्रमती नामा कन्या अपनी सखियों सहित चतुर्थस्नानको आई ॥९३॥ सो स्नान करते समय उस वीर्यसहित कमलको सूंघनेपर वह वीर्य उस चन्द्रमतीके उदरमें चला गया सो जलसे सीपके समान उस चन्द्रमतीके समस्त देहयष्टिको बढ़ाता हुआ गर्भाधान हो गया ॥९४॥ उस कुमारी कन्याको गर्भवती देखकर उसकी माताने यह वृत्तांत रघुराजाको निवेदन किया। राजाने तुरन्त ही उस चन्द्रमती कन्याको वनमें छुड़वा दिया। सो ठीक ही है, सत्पुरुष अपने गृहकलंकसे डरते ही रहते हैं ॥९५॥

तत्पश्चात् उस कुमारीने तृणबिंदु नामा मुनिके आश्रममें यशको नाश करनेवाली दुर्नीतिके सदृश निर्मलकीर्तिके नष्ट करनेका कारण नागकेतु नामा पुत्रको जना ॥९६॥ उस बालाने उद्विग्नचित्त हो उसी वक्त अपने पुत्रसे कहा—"जा तू अपने पिताको अन्वेषण कर" ऐसा कहकर उसीवक्त सदूकमें रखकर गंगाजीमें छोड़ दिया ॥९७॥ तत्पश्चात् उसी विशुद्धज्ञानी उद्दालक ऋषिने गंगाजीमें सन्तारण करके बहती हुई संदूकमेंसे अपने वीर्यसे उत्पन्न हुये पुत्रको देखकर ग्रहण किया ॥९८॥ फिर वह चन्द्रमती भी अपने पुत्रको ढूंढती हुई उस ऋषिके पास आई। ऋषिने प्रसन्नताके साथ उस बालकको दिखाकर कहा—"मैं तेरा हूं, अब तू मेरी प्रिया हो जा" ॥९९॥

उस कुमारीने कहा—हे मुने! यदि मेरा पिता तुमको प्रदान करेगा तो निःसंदेह मैं तुमारी प्रिया हो सकती हूँ। इसकारण तू जाकर मेरे पितासे याचना कर क्योंकि कुलीन कन्यायें पिताकी आज्ञाके विना अपने आप पतिको ग्रहण नहीं करतीं ॥१००॥

तत्पश्चात् वह उद्दालक ऋषि शीघ्र ही राजाके पास जाकर प्रार्थनापूर्वक उस महा गुणवती यौवनवती चन्द्रमतीको पुनः कुमारी कन्या करके आनन्दके साथ विवाह किया और अपनी प्राणप्रिया सी बनाली सो नीति ही है कि—'कामके पांचों बाणोंसे पीड़ित होकर प्राणी जन क्या क्या अनर्थ नहीं करते' ॥१०१॥

**इति श्री अमितगत्याचार्यकृत धर्मपरीक्षा नामक संस्कृत ग्रन्थकी बालावबोधिनी भाषाटीकामें चौदहवां परिच्छेद पूर्ण हुआ ॥ १४ ॥**



# पंद्रहवाँ परिच्छेद

अथानंतर मनोवेगने कहा—यदि पुत्रके होते संते भी सत्यवती कन्या ही रही तो मेरे होनेसे मेरी माता कन्या कैसे नहीं होय! ॥१॥ इस प्रकार उन वैदिक ब्राह्मणोंको निरुत्तर करके वह विद्याधर बागमें जाकर और तापसीके भेषको छोड़कर अपने मित्रसे कहा—हे मित्र! कैसा आश्चर्य है कि—लोगोंके पुराण परस्पर विरुद्ध होने पर भी मिथ्यात्वके वशीभूत हो उनके सत्यासत्यका कुछ भी विचार नहीं करते ॥२-३॥ कहींपर पनसवृक्षके आलिंगनसे भी स्त्रीके पुत्र होता है? यदि ऐसा हो सकता है तो मनुष्यके स्पर्शसे वल्ली अर्थात् बेलें क्यों नहीं फलतीं ॥४॥

स्त्रीके स्पर्शमात्रसे स्त्री गर्भवती कैसे हो सकती है? गौके संगसे गौको गर्भवती होना हमने तो कहीं भी नहीं देखा। ॥५॥ जरासी मंडूकी (मेंडकी) मनुष्यको पैदा करती है ऐसा कोई विश्वास करेगा? कहीं शालिसे कोदों भी पैदा हुये देखा है? ॥६॥ यदि शुक्रके भक्षणमात्रसे ही सन्तान हो जाय तो स्त्रियोंको सन्तानके लिए पतिके संग करनेसे क्या प्रयोजन है? ॥७॥ शुक्रके स्पर्शनमात्रसे ही पुत्रोत्पत्ति हो जाय तो फिर बीजके पड़ते ही पृथ्वी क्यों नहीं धान्य देती? ॥८॥

यदि शुक्र सहित कमलके सूँघने मात्रसे ही स्त्रीको गर्भाधान हो जाता है तो भोजन सहित पात्रके (थालके) निकट होते ही तृप्ति क्यों न हो जाती? ॥९॥ मंडूकीने कन्या समझकर उसने कमलपत्र पर कैसे रख दी? क्या मेंडूक जातिमें ऐसा ज्ञान कभी किसीने देखा या सुना है? ॥१०॥ सूर्य धर्म पवन और इन्द्रके संगसे

कुन्तीके कर्ण युधिष्ठिर भीम अर्जुन ये पुत्र हुये, ऐसा किस बुद्धि-मानके हृदयमें विश्वास हो सकता है ? ॥११॥ यदि देवोंके साथ मनुष्यनीका संगम होता है तो मनुष्योंका देवांगनाओंके साथ संगम होना क्यों नहीं देखनेमें आता ? ॥१२॥ समस्त अशुचियोंका घर ऐसे महामलीन मनुष्यके शरीरमें धातु और मलरहित देव किस प्रकार रमे ? ॥१३॥

हे मित्र ! अन्य मतके शास्त्र हैं, वे सब अविचारियोंको ही रमणीक भासते हैं परन्तु विवेकी पुरुष उनका जितना २ विचार करते हैं उतने ही खण्डित हो जाते हैं ॥१४॥ महाप्रभाव सम्पन्न देवता और तपस्वीगण कन्याको भोगकर सती करते हैं, यह बात विद्वज्जन कदापि विश्वास नहीं कर सकते। क्योंकि—॥१५॥ जो परस्त्री लम्पट होकर परस्त्रियोंको सेवन करते हैं ऐसे व्यभिचारियोंको प्रभावशाली देव कैसे कह सकते हैं ? ॥१६॥

हे मित्र ! असत्य प्रलाप करनेसे क्या लाभ ? तुझे मैं जैन मतानुसार कर्णराजाकी उत्पत्तिकी सच्ची कथा कहता हूँ सो सुन ॥१७

हस्तिनापुर नगरके व्यास नामा राजाके गुणोंके घर ऐसे धृत-राष्ट्र, पांडु और विदुर नामके जगत्प्रसिद्ध तीन पुत्र हुये ॥१८॥ एक दिन किसी मनोहर उपवनमें (बागमें) क्रीड़ा करते हुये पांडुने लता-मंडपमें पड़ी हुई एक विद्याधरकी काममुद्रिका (अँगूठी) देखी ॥१९॥ पांडु उस मुद्रिकाको अँगुलीमें डालकर देखता था, इतनेमें ही उस काममुद्रिकाका मालिक चित्रांगद नामा विद्याधर अपनी मुद्रि-काको ढूँढता हुआ आ पहुँचा ॥२०॥

उस निस्पृही पांडुने उसी वक्त वह अँगूठी उस विद्याधरको सुपुर्द कर दी। सो नीति ही है—"महापुरुष परद्रव्यमें निस्पृही

